( अखिलवैद्यकग्रन्थानां शिरोभूषणः )

विदुषा विरचितः



मुरादाबादस्थायुर्वेदोद्धारकवैद्यराजकविवरश्रीलालाशालि-
ग्रामजीवैश्यविरचितया भाषाटीकया समलंकृतः ।

स च

सोऽयं ग्रन्थः

स्वकीये "श्रीवेंकटेश्वर" मुद्रणागारे मुद्रयित्वा प्रकाशितः ।

मुंबई

# अर्पण-पत्रिका.

श्रीमन्निखिलगुणनिकेतन परमोदार धीरचरित श्रेष्ठिवर्य्य श्रीखेमराज श्रीकृष्णदासजी "श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेसाध्यक्ष बम्बई ।

महोदय !

देशी भाषाके ग्रंथकारोंको आश्रय देनेमें आपका अलौकिक यत्न है, संस्कृत साक्षरमण्डलमें आपने उत्तम प्रतिष्ठा प्राप्त की है। हिन्दी साहित्यका उद्धार करनेमें आप सदैव यत्नवान् रहते हो। योग्य-का आदर करनेमें आप प्रसिद्ध परीक्षक और गुणज्ञ हो। तथा गो, ब्राह्मण, अनाथ, विधवा और दीन भारत-वासियोंकी रक्षा करनेमें आप सबसे अग्रसर हो।

अत एव आपके पवित्र नामके साथ यह
"भाषाटीकासमेत वङ्गसेन" ग्रन्थ
सप्रेम, सादर और सविनय
समर्पित किया
जाता है।

विनयावनत,

शङ्करलाल हरिशङ्कर.

# भूमिका ।

जबसे हिन्दूसौभाग्यका निष्कलङ्क मयंक अस्ताचलमें अस्त हुआ है, जबसे भारतलक्ष्मी अन्तर्हिता हुई है, जबसे आर्य्यभूमिमें वारंवार यवन लोगोंका पदार्पण हुआ है और जबसे राजनीति, समाजनीति और धर्म्मनीतिमें विशेष विप्लव (गोलमाल) हुआ है उस समयसे आर्य्य ऋषिप्रोक्त प्रायः सम्पूर्ण हिन्दूशास्त्र लुप्तसे हो गये और उन्हींके साथ भरताका महार्घरत्न और समस्त पृथ्वीका गौरवस्वरूप हमारा आयुर्वेद शास्त्र भी अतिशय शोचनीय अवस्थाको प्राप्त हो गया।

हिन्दूराजाओंके समय समस्त शास्त्रोंकी चर्चा थी, विद्याकी उज्ज्वल आभा भारतवर्षको प्रकाशित करती थी, उस समय हमारा आयुर्वेदशास्त्र सम्पूर्ण चिकित्साशास्त्रोंकी अपेक्षा श्रेष्ठ और भारतसन्तानकी स्वास्थ्यरक्षाका एकमात्र अवलम्ब समझा जाता था। आयुर्वेदीय चिकित्सा सम्पूर्ण चिकित्साओंकी मूल और भारतसन्तानकी माताके समान हितकारिणी चिकित्सा समझी जाती थी। पूर्वकालमें हमारे पूर्वपुरुष आयुर्वेदीय चिकित्साके प्रभावसे शारीरिक और मानसिक स्वास्थ्यलाभ करके धर्म्म, अर्थ, काम और मोक्ष इस पुरुषार्थचतुष्टयका साधन करते हुए दीर्घकालतक सुखपूर्वक संसारयात्राको व्यतीत करते थे। आयुर्वेदीय नियमानुसार चलनेसे यहाँ कदापि रोगसंकट उपस्थित नहीं होता था। कदाचित् कोई रोग उत्पन्न हो गया तो एक बार उससे मुक्त होनेपर फिर कभी भी किसीको रोगकी भीषण मूर्तिके दर्शन नहीं करने पड़ते थे। आयुर्वेदीय चिकित्सा पूर्ण होनेके कारण भारतसन्तानको कभी किसी विदेशी चिकित्साका आश्रय नहीं लेना पडता था। इस देशमें उत्पन्न होनेवाली साधारण वनस्पतियोंके द्वारा उसके रोग दूर किये जाते थे। हमारे देशमें उत्पन्न हुई औषधियां हमारी प्रकृतिके अनुकूल होनेके कारण प्राचीन महर्षियोंने ठीक हमारे लिये ही आयुर्वेदशास्त्रकी रचना की थी।

आयुर्वेदशास्त्र केवल भारतमें ही सर्वोत्कृष्ट चिकित्साशास्त्र नहीं समझा जाता था, बल्कि कभी समस्त पृथ्वीभरके चिकित्साशास्त्रोंमें आयुर्वेदशास्त्रने अत्युच्च आसन ग्रहण किया था।

जिस समय अरब और मिश्रदेश प्राचीनताके अभिमानमें चूर्ण थे, जब पुराने रोम और ग्रीक देश सभ्यताकी शोभामें निमग्न थे, जिस समय सभ्यशिरोमणि पृथ्वीका आभूषणस्वरूप यूरोप देश असभ्यताके घोर अन्धकारसे आच्छादित था, तबसे ही हमारा आयुर्वेदशास्त्र सम्पूर्ण चिकित्साशास्त्रोंमें प्राचीन और सर्वोत्कृष्ट समझा जाता है।

आयुर्वेदकी प्राचीनता और उत्कृष्टताके विषयमें कतिपय विदेशी विद्वानोंके मत नीचे लिखे जाते हैं।

अबसे अनुमान तेरहसौ वर्ष पहले भुवनविजयी ग्रीकदेशाधिपति महावीर एलेक्जेंडर असाध्य रोगोंकी चिकित्साके लिये भारतवर्षीय वैद्योंको सदैव बड़े यत्न और सत्कारके साथ अपने यहाँ रखता था।

बारहसौ वर्ष पहले बुगदादपति खलीफा हारूंरसीद आयुर्वेदीय चिकित्साको पृथ्वीभरकी सम्पूर्ण चिकित्साओंमें श्रेष्ठ समझकर अपनी शरीररक्षाके लिये सदैव भारतवर्षीय वैद्योंको अपने राजमंदिरमें उपस्थित रखता था।

अयुल उल नामक प्रसिद्ध अर्बी भाषाके ग्रन्थमें लिखा है कि अष्टम शताब्दीमें भारतवर्षके पंडित लोग बुगदादकी राजसभामें उपस्थित होकर आयुर्वेद और ज्योतिषशास्त्रकी शिक्षा देते थे। 'सरक, सर्सस और वेदान' यह तीन भारतवर्षसे अरबदेशमें लाये गये। मालूम होता है कि ये तीनों ग्रंथ चरक, सुश्रुत, निदान इन तीनोंके अपभ्रंश नामान्तर हैं।

हकीम जालीनूस अपने रिसालेमें लिखते हैं कि, आयुर्वेदविद्या प्रथम भारतवर्षसे मिसरमें आई फिर मिसरसे यूनान और अरबदेशमें गई। वह यह भी लिखता है कि, मेरे गुरु अफलातूंने भारतवर्षमें जाकर कालज्ञानके ३६ लक्षण और बहुतसे ग्रंथ पढ़े। उनमेंसे कुछ सारभाग संग्रह करके

एक काठकी तख्तीपर लिखाकर सदैव अपने गलेमें जामेके भीतर पहने रहते थे और कभी किसीको प्रगट नहीं होने देते थे। जब उनकी मृत्युका समय समीप आ गया तब उन्होंने अपनी स्त्रीसे कहा कि, इस तख्तीको मेरी कबरमें गाड़ देना और इस विषयको अत्यन्त गुप्त रखना। स्त्रीने उनकी आज्ञानुसार उस तख्तीको पतिकी लाशके साथ कबरमें गाड़ दिया। इस प्रकार उस तख्तीको कबरमें गड़ी हुई देखकर मुझे अत्यन्त आश्चर्य हुआ और मैंने विचार किया कि, गुरुजी आप तो मरे ही किन्तु अपनी विद्याको भी मार गये। तब मैंने गुरुजीकी कबरको खोदकर तख्तीको निकाल लिया। पश्चात् उस विद्यामें मैंने अच्छे प्रकार योग्यता प्राप्त की, फिर मेरी देखादेखी अरसतू आदि विद्वानोंने हिन्दुस्तानमें जाकर आयुर्वेदको अध्ययन किया।

सुप्रसिद्ध डॉक्टर ओयाज भी आयुर्वेदीय चिकित्साके विषयमें कहते हैं कि, हिन्दुस्तानकी आर्य्यचिकित्सा सम्पूर्ण चिकित्साओंकी मूल है और सम्पूर्ण संसार उसका ऋणी है।

प्रोफेसर जे. एफ. रायल. डी. आर. एल्. एम्. जी. सी. जो कि, प्रथम बंगालकी सेनाके डॉक्टर थे और एशियाटिक व मेडिकल व फिजीकल सोसायटी एडिंगबर्ग और मेडीको सर्जीकल सोसायटी लंडनके मेम्बर थे। वह अपने व्याख्यानमें कहते हैं कि–हिन्दुओंका आयुर्वेदशास्त्र बहुत प्राचीन है, अरब और यूनानवालोंसे कहीं पहला है। किसी समय अरबदेशमें आयुर्वेदीय चिकित्साका विशेष प्रचार था। अरबवालोंने पहले आर्य्यचिकित्सासे ही चिकित्साकी शिक्षा प्राप्त की थी। अभीतक उस देशमें श्वासरोगमें धतूरेके बीज और कृमिरोगमें कौंचके बीज व्यवहार किये जाते हैं।

सुप्रसिद्ध संस्कृतशास्त्रके पूर्ण विद्वान् प्रोफेसर होरेस, हेमेन, विलसन् एम्. ए. एफ्. आर. एस्. प्रसीडेन्सी मेडिकल सोसाइटी कलकत्ता और प्रोफेसर ऑफ संस्कृत युनिवर्सिटी कॉलेज ऑफ फोर्ट जो कि, अत्यन्त विख्यात और संस्कृतविद्याके पूर्ण पारगामी माने जाते हैं, उन्होंने लिखा है कि–भारतवर्षमें बहुत पुराने समयसे चिकित्सा, ज्योतिष और दर्शन आदिके पारदर्शी विद्वान् विद्यमान हैं।

जिस समय यूरोपदेशमें शरीरविद्या ( एनाटमी ) का प्रादुर्भाव नहीं हुआ था उस समय भारतवासियोंने जैसी औषधिचिकित्सा और शस्त्रचिकित्सामें पारदर्शिता दिखाई थी उसी प्रकार शरीरविद्याकी भी उन्नति की थी।

इत्यादि प्रमाणोंसे सिद्ध होता है कि, हमारा आयुर्वेदशास्त्र सम्पूर्ण चिकित्साशास्त्रोंकी अपेक्षा श्रेष्ठ है।

हमारा आयुर्वेदशास्त्र जिस गम्भीर सत्यके ऊपर प्रतिष्ठित है उस प्रकार अन्य चिकित्सा शास्त्रोंकी दृढ नींव नहीं है। कारण कि–जिनका ज्ञान, भूत, भविष्यत् और वर्तमान इन तीनों कालके विषयको निरंतर हस्तामलकवत् अवलोकन करता है, आयुर्वेदशास्त्र उन्हीं त्रिकालदर्शी मुनिवृन्दोंकी असाधारण अन्वेषणाका अपूर्व फल है।

यद्यपि देशके सौभाग्यसे फिर आयुर्वेदकी आलोचनाका समय आ गया है। इस समय मृतप्राय आर्य्यचिकित्सा भारतसन्तानको अपनी ओर आकर्षित देखकर फिर जीवित होना चाहती है। यद्यपि अनेक भारतवासियोंकी आर्य्यचिकित्साके ऊपर फिर दिनपर दिन प्रीति बढ़ती जाती है परन्तु इसकी जितनी उन्नति होनी चाहिये उसके अभी शतांश भी नहीं हुई जो लोग देशमें शिक्षित और सभ्य संसारमें अग्रसर समझे जाते हैं उनकी देशी चिकित्सामें किञ्चित् भी श्रद्धा नहीं है। उनकी दृष्टिमें देशी चिकित्सा अतीव घृणाके योग्य समझी जाती है।

आज कल पाश्चात्य चिकित्सापद्धति अत्यन्त आडम्बर और सौन्दर्यपूर्ण होनेके कारण सभ्यसंसारमें श्रेष्ठ समझी जाती है। भारतके प्रत्येक स्थानमें बडे बड़े विशाल मेडिकलहॉलखुले हुए हैं। उनमें लाल, पीली, हरी, अनेक प्रकारकी सुन्दर काँचकी शीशियां नवीन भारतकी दृष्टिमें अपूर्व चकाचौंध उत्पन्न कर रही हैं।

सुन्दर दीर्घाकृति साइनबोर्ड, विलायती, मेज, टेबुल, कुर्सी, विलायती बने हुए अनेक प्रकारके अस्त्र और यन्त्रोंकी बाह्य रचनायें भारतवासियोंके हृदयमें अद्भुत चमत्कार उत्पन्न कर रही हैं। सर्वत्र सभ्यसमाजमें डॉक्टरोंका ही आह्वान हो रहा है। वैद्य लोग विचारे मूर्ख या निरे गँवार समझे जाते हैं।

भारतवर्षके प्रत्येक प्रान्तमें कितने ही मेडिकल कॉलेज,कितने ही अस्पताल, और कितने ही चिकित्सालय प्रतिष्ठित हैं। परन्तु हमारी आर्य्यचिकित्सा इन सर्व साधनोंसे शून्य होनेपर भी अन्य चिकित्साओंकी अपेक्षा अभीतक सर्वोत्कृष्ट पदपर प्रतिष्ठित है। प्रायः देखा जाता है कि जबतक रोग सहज होता है,जबतक बल मांसका क्षय नहीं होता और जबतक रोग जड़ नहीं पकड लेता तबतक रोगको दूर करनेके लिये अनेक डाक्टर समर्थ होते हैं,किन्तु जब रोग सांघातिक आकार धारण कर लेता है और जब शरीरगत रस, रुधिर, मांस, मज्जादि सप्त धातुमें विशेष रूपसे विकृत होकर आयु क्षीण हो जाती है उस समय कोई भी डॉक्टर रोगको दूर करनेके लिये समर्थ नहीं होता,केवल एक वैद्यमहाशय ही समर्थ हो सकते हैं।

इसमें संदेह नहीं कि यदि अब भी आयुर्वेदशास्त्रकी अच्छे प्रकारसे आलोचना कीजाय एवं शिक्षित समाज आयुर्वेदीय चिकित्साका अनुसरण करे तो सम्पूर्ण जगत् अवश्य मुक्तकंठसे आयुर्वेदकी श्रेष्ठता स्वीकार करके उसका एकान्त पक्षपाती बन जायगा।

चरकमें लिखा है-"त्रिविधं खलु रोगविशेषज्ञानं भवति। तद् यथा-आप्तोपदेशः प्रत्यक्षमनुमानश्चेति। त्रिविधे त्वस्मिन् ज्ञानसमुदाये पूर्वमाप्तोपदेशात् ज्ञानं ततः प्रत्यक्षानुमानाभ्यां परीक्षोपपद्यते। किं ह्यनुदिष्टपूर्वं प्रत्यक्षानुमानाभ्यां परीक्ष्यमाणो विद्यात्" ( चरक-विमानस्थान-चतुर्थ अध्याय )।

अर्थात् रोगका ज्ञान तीन प्रकारसे होता है जैसे-आप्तोपदेश-प्रत्यक्ष और अनुमानसे।

इन तीनों उपायोंमें प्रथम आप्तोपदेशके द्वारा ( रोगका ) ज्ञान प्राप्त होता है फिर प्रत्यक्ष और अनुमानके द्वारा उसकी परीक्षा होती है। किन्तु जो पहले ही आप्तोपदेशके द्वारा जाना नहीं गया उसकी प्रत्यक्ष और अनुमानके द्वारा किस प्रकार परीक्षा हो सकती है?

चरकके इस महावाक्यके द्वारा यह कदापि सम्भव नहीं होसकता कि आप्तोपदेशवर्जित, प्रत्यक्ष और अनुमानपरायण पाश्चात्यपंडितगण सैकडों वर्षोंसे जगत्को वृथा विज्ञानके धुयेंके द्वारा उद्भासित करनेपर भी अभीतक प्रकृतसत्यतक पहुँचकर कृतकार्य हुए हों।

देखो! आप्तोपदेशके द्वारा किस प्रकार ज्ञान प्राप्त होता है उसको यहां दिखाते हैं।आप्तगण कहते हैं कि-यह रोग रोगका प्रकोपक है, इसप्रकार रोगका पूर्वरूप, रूप, साध्यासाध्यलक्षणआदि प्रथम आप्तोपदेशके द्वारा जानकर पश्चात् प्रत्यक्ष और अनुमानके द्वारा उसकी परीक्षा आरम्भ करते हैं। जैसे-राजयक्ष्माके उत्पन्न होनेसे पहले रोगीको स्वप्नमें काक, शुक और मयूरादिके दर्शनका ज्ञानका होता है, परन्तु विना आप्तोपदेशके हम उक्त स्वप्नके वृत्तान्तको किस प्रकार जान सकते हैं? और रोगीके निकट किसप्रकार स्वप्नसम्बन्धी विषयक बात पूँछ सकते हैं? और जो हम आप्तोपदेशके द्वारा पहलेसे ही यह बात जान लें कि राजयक्ष्माके पूर्वरूपमें उपर्युक्त काक, शुकादिक पक्षी दिखाई देते हैं तब तो किंचित् लक्षण प्रतीत होते ही स्वप्नसम्बन्धी सम्पूर्ण विषय रोगीसे अच्छे प्रकार मालूम करके राजयक्ष्माका सहजमें निर्णय कर सकते हैं।

आप्तगण कहते हैं कि-" असाध्यो बलवान् यश्च केशसीमन्तकृज्ज्वरः "

अर्थात् जिस ज्वरमें रोगीके बालोंमें गांठेंसी गुंद जाती हैं वह ज्वर अत्यन्त बलवान् और असाध्य जानना।

पहले हम यदि आप्तोपदेशके द्वारा इन अरिष्टके लक्षणोंको नहीं जानते तो रोगीकी परीक्षा करनेके समय उसके बालोंकी ओर कभी लक्ष्य नहीं देते?

महर्षि कहते हैं—

"वायुः पित्तं कफश्चोक्तः शरीरे दोषसंग्रहः।
मानसः पुनरुद्दिष्टो रजश्च तम एव च"॥

अर्थात्-वात, पित्त और कफ यह तीन शारीरिक दोष और रज, तम यह दो मानसिक दोष इन सम्पूर्ण शारीरिक और मानसिक दोषोंके विकृत होनेसे सब प्रकारके शारीरिक और मानसिक रोग उत्पन्न

होते हैं। जो आप्तोपदेशके द्वारा पहलेसे ही यह तत्त्व नहीं मालूम होता तो वात, पित, कफ ( शारीरिक दोष ) और रजस्तम ( मानसिक दोष ) के विषयमें किस प्रकार हम ज्ञान प्राप्त कर सकते हैं , अतएव इनके प्रकोप और शमनादिके सम्बन्धमें सर्वथा अन्धकार होनेसे अन्यान्य चिकित्साशास्त्रोंने उपर्युक्त दोषोंके विषयमें कुछ भी उल्लेख नहीं किया है ।

रोगोत्पत्ति होनेसे पहले ही रोगको कहनेवाले आप्तोपदेशका परिहार करके केवल प्रत्यक्ष और अनुमानके द्वारा रोगका ज्ञान प्राप्त करना कदापि सम्भव नहीं हो सकता ।

आयुर्वेदाचार्य्य महात्मा महर्षिगण कहते हैं कि–मिथ्या आहार और विहारादिके द्वारा वातपित्तादि दोष विकृत अथवा वर्द्धित होकर रसरक्तादि सप्तधातुओंको विकृत करके धातुवैषम्य अथवा अनेक प्रकारके रोगोंकी उत्पत्ति करते हैं ।

इन मुख्य दोषोंके विषयमें अच्छे प्रकारसे परिचय नहीं होनेसे किसप्रकार रोग और चिकित्साका ज्ञान होना सम्भव हो सकता है ?

आज दश ग्यारह वर्षसे देशका सर्वनाश करनेवाले प्लेगकी चिकित्साके लिये संसारमें चारों ओर कोलाहल मच रहा है। इसको किसी प्रसिद्ध रोगके नामके साथ जोड़ देने एवम् इसकी यथार्थ चिकित्साकी अन्वेषणाके लिये आज कितनेक वर्षोंसे गवर्नमेन्टके द्वारा उत्साहित किये हुए बहुतसे विज्ञानविशारद डॉक्टर नियत हुए हैं। वे अपने अपने कल्पित उपायोंका अवलम्बन करके अनेक प्रकारके यत्न और औषधियोंकी कल्पना कर रहे हैं। किन्तु उनकी चिकित्सामें प्लेगके रोगियोंका अभीतक कुछ भी हितसाधन नहीं हुआ ।

जहाँ चिकित्साका नाम सुनकर असाध्य रोगी भी एकवार निराशाको त्यागकर शय्यासे उठ बैठते हैं वहाँ आज उक्त चिकित्साके नामसे रोगी एकदम भयभीत हो जाते हैं ।

परन्तु आयुर्वेदज्ञ वैद्य प्रथम आप्तोपदेशके द्वारा इसको ज्ञानके अधीन करके पश्चात् इसकी चिकित्सा करनेमें जरा भी विचालित नहीं होते ।

महर्षि चरकाचार्य्य अपनी संहितामें लिखते हैं कि–

"विकारनामाकुशलो न जिह्रीयात् कदाचन ।
नहि सर्वविकाराणां नामतोऽस्ति ध्रुवा स्थितिः" ॥

अर्थात् जो कभी किसी रोगका नाम समझमें नहीं आवे तो वैद्यको उसमें लज्जित नहीं होना चाहिये क्योंकि शास्त्रमें कुछ रोगोंके नाम लिखे नहीं हैं। रोग अनन्त हैं। उन सबका वैद्यक ग्रंथोंमें भी विवरण मिलना सर्वथा असम्भव है। इस विषयमें महर्षि चरक कहते हैं कि-

"स एव कुपितो दोषः समुत्थानविशेषतः ।
स्थानान्तरगतश्चैव जनयत्यामयान् बहून् ॥
तस्माद्विकारप्रकृतिरधिष्ठानान्तराणि च ।
समुत्थानविशेषांश्च बुद्ध्वा कर्म समाचरेत्" ॥

अर्थ–एक दोष कुपित होकर कारणविशेषसे शरीरके भिन्न २ स्थानोंमें जाकर नानाप्रकारके रोगोंको उत्पन्न करता है इस कारण रोगकी प्रकृति, स्थान और निदानकी विशिष्टतापर विशेष ध्यान रखकर चिकित्सा करनी चाहिये ।

अपि च "यथा शकुनयः सर्वदिक्षु परिपतन्तः स्वच्छायां नातिवर्तन्ते तथा स्वधातुवैषम्ये निमित्ताः सर्वविकारा वातपित्तकफा नातिवर्तन्ते । वातपित्तकफानान्तु पुनः समुत्थानसंस्थानप्रकृतिविशेषान् अभिसमीक्ष्य तदात्मकानपि च सर्वविकारांस्तानेवोपदिशन्ति बुद्धिमन्तः"

अर्थ–जिस प्रकार पक्षी समस्त दिशाओंमें परिभ्रमण करनेपरभी अपनी छायाको उल्लंघन करनेके लिये समर्थ नहीं होता उसी प्रकार सम्पूर्ण रोग स्वधातुके विकृत होनेसे उत्पन्न हुए होनेपर भी वात,

पित्त और कफके उल्लंघन करनेको समर्थ नहीं होते । इस देशके विद्वानोंने वात, पित्त और कफका निदान, स्थान, लक्षण, प्रकृति और समयके विचारको हृदयङ्गम करके समस्त रोगोंको वात, पित्त और कफ इस दोषत्रयके अन्तर्गत किया है । इस कारण देश, काल और पात्रके भेदसे रोग चाहे किसी प्रकारका नवीन आकार क्यों न धारण करे किन्तु वह वातज, पित्तज अथवा श्लैष्मिक, द्वन्द्वज, अथवा सान्निपातिक इनमेंसे किसी न किसी प्रकारका अवश्य होगा । आयुर्वेदीय चिकित्सक ऐसे नवीन रोगोंको देखकर कदापि भयभीत नहीं होते । महर्षियोंने समस्त रोगोंको वात, पित्त और कफ इन तीन दोषोंके अन्तर्गत करके जगतका महान् उपकार किया है । कितने ही मनुष्योंका कहना है कि-जिस प्रकार डॉक्टर लोग अनेक यन्त्रोंके द्वारा सहजमें ही रोगोंका निर्णय करते हैं, उस प्रकार वैद्यलोग कदापि सहजमें रोगका निर्णय नहीं कर सकते । किंतु उनकी यह बात कुछ युक्तिसंगत नहीं जान पड़ती। क्योंकि-देखो ! राजयक्ष्मा या हृदयरोगमें डॉक्टरलोग (स्टेथास्कोप) नामक यंत्रके द्वारा शब्दके तारतम्यसे रोगका सिद्धान्त निश्चय करते हैं । किन्तु वैद्यलोगोंका केवल नाडीपरीक्षाके द्वारा स्पर्श मात्रके तारतम्यसे रोगका निर्णय करना जितना क्लिष्ट और सूक्ष्म है उतना स्टेथास्कोपके द्वारा वक्षस्थल या हृदयकी परीक्षा करके शब्दके तारतम्यको जानना कठिन और सूक्ष्म नहीं है। इसके अतिरिक्त महर्षियोंने आयुर्वेदीय चिकित्सकोंके लिये एक और भी उत्तम सुभीता कर दिया है कि उन्होंने प्रत्येक रोगके इस प्रकार वैशेषिक लक्षण वर्णन किये हैं कि जिनके द्वारा नाड़ीके विना स्पर्श किये ही वैद्य महाशय यक्ष्मा और हृदय आदि रोगोंका सहजमें ही निश्चय कर सकते हैं । किन्तु डॉक्टर महोदय स्टेथास्कोपके सिवाय अन्य किसी प्रकार भी उक्तरोगोंके निर्णय करनेमें समर्थ नहीं हो सकते । अत एव जिन डॉक्टरोंकी श्रवणशक्ति नष्ट होगई है, उनके लिये राजयक्ष्मा और हृदयरोगका निर्णय करना सर्वथा असम्भव जान पड़ता है । विशेषकर जिस स्थानमें विशेष कोलाहल होरहा हो अथवा चित्तकी प्रवृत्ति किसी अन्य विषयमें लगी हो ऐसे अवसरपर डॉक्टर महोदय कदापि उक्त रोगकी परीक्षा करनेमें कृतकार्य्य नहीं हो सकते । अतएव स्पष्ट सिद्ध होता है कि आयुर्वेदीय वैद्योंका रोगपरीक्षाका प्रकार अत्यन्त समीचीन है ।

अन्तर्विद्रधि (यावसेस्) रोगके विषयमें कुछ चरकके वचन लिखते हैं । " अथासां विद्रधीनां साध्यासाध्यत्वविशेषविज्ञानार्थं स्थानकृतलिंगविषमुपदेक्ष्यामः । तत्र प्रधानमर्मजायां विद्रध्यां हृद्घट्टनतमकप्रमोहकासाः क्लोमजायान्तु विपाका मुखशोषगलग्रहाः, यकृज्जायां श्वासः प्लीहजायां मुखश्वासोपरोधः वृक्कजायां पार्श्वपृष्ठकटिग्रहः, नाभिजायां हिक्का, कुक्षिजायां कुक्षिपार्श्वान्तरांसशूलं, वंक्षणजायां सक्थिसादः, बस्तिजायां कृच्छ्रमूत्रपूतिवर्चस्त्वञ्चेति-

अर्थात् हृदयमें विद्रधि होनेपर हृदयमें पीडा, तमक, श्वास, इन्द्रियोंमें अज्ञान और खांसी उत्पन्न होती है । क्लोमस्थानमें विद्रधि होनेसे पियास,मुखशोष और गलस्तम्भरोग उत्पन्न होता है । यकृत्में विद्रधि होनेसे श्वास और प्लीहाके स्थानमें विद्रधि होनेसे श्वासोच्छ्वासका अवरोध, वृक्कदेशमें विद्रधि होनेसे पार्श्व, पृष्ठ और कटिप्रदेश स्तब्ध होजाता है । नाभिमें विद्रधि होनेसे हिक्कारोग उत्पन्न होता है । कुक्षिमें विद्रधि होनेसे कोख, पसवाडे और स्कंधप्रदेशोंमें शूल होता है । वंक्षणमें विद्रधि होनेसे ऊरुदेशमें अवसन्नता होती है । बस्तिमें विद्रधि होनेसे मूत्रका कठिनतासे उतरना और विष्ठामें दुर्गन्ध होती है । इत्यादि वैशेषिकलक्षणोंके द्वारा वर्तमान आयुर्वेदीय चिकित्सक स्थानीय अथवा यांत्रिकरोगोंके निर्णय करनेमें कदापि असमर्थ नहीं हो सकते । किन्तु यहां यह अवश्य स्वीकार करना होगा कि, यांत्रिक परीक्षाके द्वारा यह समस्त रोग और भी स्पष्टरूपसे विदित हो जाते हैं ।

शरत्कालमें जब पित्तज्वर कुपित होता है उसमें टेम्परेचर अर्थात् शरीरकी गर्मी अत्यन्त अधिक १०३. १०४ डिग्री तक हो जाती है, जीभ पीली पड जाती है, आहारमें एक साथ अनिच्छा होजाती है, तृषा, प्रलाप और हलदीके समान पतले दस्त होने लगते हैं । डॉक्टर लोग ऐसे रोगीको देखकर लक्षणोंके बाहुल्यसे अतिशय भयभीत होजाते हैं और तत्काल उसको रेमिटेटफीवर मान लेते हैं । उस समय

रोगीकी तात्कालिक अवस्थाको देखकर केवल लक्षणदर्शी डॉक्टर भ्रममें पड़ जाते हैं। परन्तु वैद्य महाशय ऐसे रोगीको देखकर तत्काल पित्तके प्रकोपका समय समझकर अनायास पित्तज्वर निश्चय करते हैं। शरत्कालमें पित्तज्वर प्राकृत होता है अतएव वह उससे कुछ भी विचलित नहीं होते क्योंकि "प्राकृतः सुखसाध्यस्तु वसन्तशरदुद्भवः" अर्थात्–वसन्त अथवा शरत्कालमें प्राकृतज्वर सुखसाध्य होता है। अब प्रसंगवश प्राकृतज्वरके लक्षण यहां लिखते हैं–

"वर्षाशरद्वसन्तेषु वाताद्यैः प्राकृतः क्रमात"।

अर्थात् वर्षाकालमें वातज्वर, शरत्कालमें पित्तज्वर और वसन्तऋतुमें कफज ज्वर प्राकृत होते हैं। अतएव जब शरत्कालमें पित्तज्वर कुपित होता है तब वह चाहे कितना ही भयंकर आकार क्यों न धारण करे किन्तु गन्धर्वनगरके समान शीघ्र ही नष्ट होजाता है। इस विषयमें चरक किस प्रकार अपना वैज्ञानिक मत प्रकट करते हैं, यहां उसे उद्धृत करते हैं:–

"ज्वरे तुल्यर्त्तुदोषत्वं प्रमेहे तुल्यदूष्यता।
रक्तगुल्मे पुराणत्वं सुखसाध्यस्य लक्षणम्" ॥

अर्थात् ज्वरमें यदि दोषोंके साथ ऋतुकी तुल्यता हो, प्रमेहमें दोषोंके साथ दूष्यकी तुल्यता हो और रक्तगुल्म यदि पुरातन होजाय तो उपर्युक्त ज्वर, प्रमेह और रक्तगुल्म यह तीनों सुखसाध्य होते है। किन्तु अन्यान्य रोग दोषोंके साथ ऋतुकी तुल्यता होनेसे दोषोंके साथ दूष्यकी तुल्यता होनेसे अथवा पुरातन होजानेसे अत्यन्त कष्टसाध्य होजाते हैं। यहां ऋतुके साथ दोषोंकी तुल्यता क्या है उसको संक्षेपरूपसे लिखते हैं। शीतकालमें सूर्य्यकी किरणोंकी मृदुता, दिनकी अल्पता, रात्रिके समयकी वृद्धि और चन्द्रमाकी किरणोंकी प्रबलता आदिके होनेसे उत्पन्न हुए शीतके प्रभावसे मनुष्योंके शरीरमें कफ संचित होता है फिर पौषके महीनेसे सूर्य्यके उत्तरायण होनेसे सूर्य्यकी किरणोंके द्वारा मनुष्योंके शरीरमें संचित हुआ कफ क्रमसे द्रवीभूत होकर वसंतऋतुमें कुपित होता है इस कारण वसन्तऋतुको कफका समय निश्चय किया है। अतएव कफदोषके साथ वसन्तऋतुकी तुल्यता होनेसे वसन्तकालोत्पन्न कफज्वर प्राकृत है। प्राकृतज्वर चाहे कितना ही भयंकर रूप क्यों न धारण करे किन्तु वह सुखसाध्य ही होता है। इसप्रकार वर्षाऋतुके शीतसे अभ्यस्त मनुष्योंका शरीर शरत्कालमें हठात् सूर्य्यकी किरणोंसे संतापित होजाता है।

वर्षामें संचित हुआ पित्त शरत्कालमें प्रकुपित होता है इसकारण शरत्काल पित्तका समय है। अतएव पित्तदोषके साथ शरदृतुकी तुल्यता होनेसे शरत्कालमें पित्तज्वर प्राकृत है। इसलिये इसकी चाहे कितनी ही भयंकर आकृति क्यों न हो किन्तु प्रकृत आयुर्वेदीय चिकित्सकगण उसको देखकर किंचित् मात्र भी भयभीत नहीं होते। यह रोग अन्य ऋतुओंमें उत्पन्न होनेसे वैकृत और अत्यन्त दुःसाध्य होता है।

उक्त साधारण रोगोंमें डॉक्टरोंके भयभीत होजानेका कारण केवल वात पित्त और कफकी अनभिज्ञता प्रतीत होती है। डॉक्टर महोदय मूत्रमें शर्करा (चीनी) को देखते ही अत्यन्त चमत्कृत हो जाते हैं तथा रोगको अत्यन्त गहन बताने लगते हैं। किन्तु वैद्य महाशय शर्कराको देखकर कदापि आकुलित नहीं होते। कारण कि–वह अच्छे प्रकारसे जानते हैं कि–कफजनित दश प्रकारके प्रमेहोंमें शर्करा प्रमेह भी होता है सो अत्यन्त सुखसाध्य है।

इस समय पश्चिमीय अस्त्रचिकित्साकी इतनी उन्नति देखकर अनेक भारतवासी कहते हैं कि–यूरोपीय शस्त्रचिकित्सा सम्पूर्ण चिकित्साओंकी अपेक्षा अधिक फलप्रद एवं सर्वोत्कृष्ट चिकित्सा है। किन्तु चरक, सुश्रुत प्रभृति आयुर्वेदीय ग्रंथोंके पढनेसे उनका यह भ्रम सहजमें ही दूर हो सकता है। इस देशमें भी कभी आर्य्यअस्त्रचिकित्साने विशेष उन्नति की थी। सुश्रुतके मतसे सम्पूर्ण अस्त्रचिकित्साओंकी अपेक्षा आयुर्वेदीय अस्त्रचिकित्सा अतिशय श्रेष्ठ समझी जाती है।

पूर्वकालमें अस्त्रचिकित्साने इतनी उन्नति की थी कि जिसकी रामायणादि पुराणोंमें अभीतक कथा सुनाई पड़ती है।

पूर्वकालमें अस्त्र, खड्ग, गदा, मुष्टि और प्रस्तरादिके द्वारा युद्ध होता था। एक योद्धा क्रमसे आठ दश दिनपर्यन्त युद्ध करता रहता था। उस समय धनुषके द्वारा छोड़े हुए बाण सम्पूर्ण शरीरमें बिंधजाते थे। शस्त्राघातसे शरीरमें अनेक प्रकारके क्षत होजाते थे एवम् अस्थि चूर्णित, भग्न और स्फीत होकर घोर पीडा उत्पन्न होजाती थी। उस समय हमारे पूर्वचिकित्सक शल्योद्धार, व्रणरोपण, व्रणशोधन, भग्नसंधानादि चिकित्साओंके द्वारा तत्काल व्रणकी पीड़ाका शमन कर देते थे। यहाँतक कि दूसरे दिन ही योद्धा लोग फिर स्वस्थ और सबल शरीरसे संग्राम करनेमें तत्पर होजाते थे।

इस प्रकार अनेक प्रकारकी घटनाओंको देखनेसे स्पष्टरूपसे विदित होता है कि प्राचीन समयमें इस देशमें अस्त्रचिकित्साने अत्यन्त उन्नति की थी। रामायणमें लिखा है कि-जब रावणने लक्ष्मणके हृदयमें शक्ति(शेल)का प्रहार किया था उस समय लक्ष्मणके वक्षस्थलमें क्षत और अस्थि भग्न होकर रुधिरका वमन होने लगा था। तब सुषेण वैद्यने विशल्यकरणी, अस्थिसंधानकारिणी आदि कई एक औषधियोंके द्वारा तत्काल रुधिरको बंद करके अस्थिसंधान और व्रणरोपण क्रिया करी थी। यह रीति आज तक भी हमारे देशमें प्रचलित है। रुधिरका वमन या रुधिरका स्राव होनेपर विशल्यकरणी व्यवहार की जाती है और आघातजनित क्षतरोगमें अस्थिसंहारिणी व्यवहृत होती है।

अब आयुर्वेदीय अस्त्रचिकित्सा किस क्रमसे अवनतिको प्राप्त हुई सो कहते हैं। पहले इस देशके समस्त ऋषि, मुनि, महात्मा, योगी, बडे बडे विद्वान्, पंडित, वैद्य और सर्वसाधारण मनुष्योंको देशी लता वृक्ष आदि वनौषधियोंके प्रत्यक्ष और आश्चर्यजनक गुण ज्ञात थे। अतएव वे अत्यन्त भयंकर क्षत और अस्थिभग्नादि रोगोंमें आश्चर्य और प्रत्यक्षफलप्रद साधारण लतावृक्षादि वनौषधियोंका प्रयोग करके सहजमें ही बड़े २ जटिल रोगोंको दूर कर देते थे। केवल अस्त्रचिकित्साके लिये कभी किसी भारतवासीको अन्य वैद्यका आह्वान नहीं करना पडता था।

इस प्रकार जब साधारण वनौषधियोंके द्वारा विना अस्त्रचिकित्साके ही बड़े २ भयंकर व्रणादि रोग सहजमें आरोग्य होने लगे तब अस्त्रचिकित्सासे भारतवासियोंको अश्रद्धा और भय उत्पन्न होने लगा। उससे यहांतक अश्रद्धा हुई कि, वैद्यमहाशय भी क्रम २ से अस्त्रचिकित्साको बिलकुल भूल गये और अस्त्र-शिक्षाके पठन पाठनका सर्वथा त्याग कर दिया। इस प्रकार पूर्वोक्त कारणोंसे देशी अस्त्रचिकित्साकी इतनी अवनति होगयी। अभी कुछ काल पहले इस देशमें बडे २ वैद्य विद्यमान थे. वह अनेक दुस्तर और भयंकर, क्षतादि रोगोंको एकमात्र साधारण वनौषधियोंके द्वारा आराम कर देते थे। किन्तु समयके परिवर्त्तनमें उक्त वैद्योंकी संख्या क्रमक्रमसे अल्प होती गई। एवं देशी औषधियोंके ऊपरसे उच्चश्रेणीके लोगोंका विश्वास और श्रद्धा उठती गई। सर्वत्र डॉक्टरी चिकित्साका प्रचार हो गया इससे प्रायः प्रत्यक्षफलप्रद समस्त देशी औषधियाँ छिप गईं। आजकल डॉक्टर लोग जिन बड़े २ व्रणोंको विना अस्त्रचिकित्साके द्वारा आराम नहीं कर सकते. उन व्रणोंको पहिले वैद्यलोग साधारण औषधियोंसे आरोग्य कर देते थे। अबतक भी कहीं २ साधारण आयुर्वेदीय द्रव्योंका अतुल प्रभाव देखा जाता है। पश्चिमीय चिकित्सापद्धतिके अनुसार प्रायः सब प्रकारके व्रण मुख होजानेपर विना अस्त्रचिकित्साके कदापि आरोग्य नहीं होसकते। परन्तु आयुर्वेदीय वैद्य सब प्रकारके व्रणोंमें मुख होजानेपर या बिना मुख हुए ही केवल सामान्य प्रलेपादिकी औषधियोंसे आरोग्य कर देते थे।

भारतवर्षमें नाना जातिके लता वृक्ष विद्यमान हैं। वह केवल प्रकृतिकी शोभा बढानेके लिये ही नहीं हैं बल्कि अनन्तगुणसम्पन्न दिव्य वनौषधियाँ हैं। पहले इन ही वनौषधियोंके प्रभावसे भारतवासी सब प्रकारके रोगोंसे वंचित रहकर स्वस्थ शरीरसे सुखपूर्वक जीवन व्यतीत करते थे। आजकल इनही वनौषधियोंकी आलोचनाके अभावसे भारतवासी चिररोगी, कायर और दीन होरहे हैं। किन्तु जो सर्वदा सत्यके ऊपर स्थित हैं उनकी वार वार अवनति होनेपर भी अन्तमें अवश्य जय होती है। जगत्के

इसी नियमानुसार अब फिर आयुर्वेदकी उन्नतिका समय परिवर्तित होता दीखता है। अवनतिके घोरान्धकारको समाप्त करके आयुर्वेदशास्त्र अब फिर धीरे २ उन्नतिकी अरुण किरणोंको प्रकीर्ण करने लगा है। भारतके प्रत्येक प्रांतमें आयुर्वेदशास्त्रकी यत्किंचित् चर्चा सुनाई देने लगी है। अनेक भारतवासी पश्चिमीय चिकित्साके चाकचक्यपर मोहित होनेपर भी एकबार फिर निराधार आर्य्यचिकित्साकी ओर झुकते दिखाई देते हैं।

बंगदेशवासी पंडितलोग आर्य्यचिकित्साको भारतकी मुख्य चिकित्सा बनानेका यत्न कर रहे हैं। उन्हींके सदुद्योगसे भारतके अनेक स्थानोंमें आज अनेक आयुर्वेदीय विद्यालय, पाठशालायें, चिकित्सालय, शिक्षालय और औषधालय स्थापित हो रहे हैं। जिस प्रकार बंगदेशी विद्वन्मंडली आयुर्वेदका वास्तविक उद्धार करनेमें सर्वथा कटिबद्ध हो रही है उसी प्रकार दाक्षिण, महाराष्ट्र, गुजरात, मध्यप्रदेश और पश्चिमोत्तरदेशके मनुष्य भी आयुर्वेदके प्रचारके लिये धीरे धीरे अग्रसर होने लगे हैं। इस प्रकार क्रमशः हमारी भारतकी प्राचीन संस्कृत विद्या फिर उन्नतिके मार्गमें पद स्थापन करती दिखाई देती है। अनेक प्रकारके प्राचीन और अर्वाचीन संस्कृत ग्रंथ मूल और टीका समेत मुद्रित होते जाते हैं। एवं चरक, सुश्रुत, वाग्भट, भावप्रकाश, माधवनिदान, शार्ङ्गधर, चक्रदत्त और हारीतसंहिता आदि कितने ही आयुर्वेदीय ग्रंथ भी संस्कृत टीका और भाषाटीका समेत छपकर प्रकाशित हो रहे हैं।

यद्यपि आजतक उपर्युक्त चिकित्साशास्त्रसम्बन्धी चरक, सुश्रुतादि अनेक प्राचीन आर्षग्रन्थ विविध प्रकारसे अनेक स्थानोंमें छप चुके हैं और छपते जाते हैं किन्तु इनके द्वारा सर्वसाधारणको अधिक लाभ होता नहीं दीखता। कारण कि, चरक, सुश्रुतादि ग्रन्थ विषयोंके बाहुल्य और गहनतासे आजकलके अल्पबुद्धिवाले मनुष्योंको अधिक उपयोगी नहीं हो सकते। एवं भावप्रकाशादि अर्वाचीन ग्रंथ उक्त विषयोंकी संक्षिप्तता और अल्पता होनेके कारण सबको लाभकारी नहीं होसकते। अतएव इसी अभावको दूर करनेके लिये आयुर्वेदभण्डारके उज्ज्वलरत्नस्वरूप इस "बंगसेन" ग्रंथका प्रादुर्भाव हुआ है।

वैद्यकभण्डारमें बङ्गसेन बहुमूल्य महार्घरत्न है। इसकी चिकित्सापद्धति अन्य चिकित्साशास्त्रोंकी अपेक्षा अतिशय श्रेष्ठ है। जो विषय अन्य चिकित्साशास्त्रोंमें अपूर्ण हैं वे इसमें पूर्णरीतिसे वर्णन किये गये हैं। और, जो विषय अन्य ग्रंथोंमें अत्यन्त क्लिष्टतासे वर्णित हैं वे इसमें अत्यन्त सरल रीतिसे निरूपण किये गये हैं। ग्रंथकारने इसमें कितने ही नवीन रोगोंका निदान और चिकित्सा लिखी है जो कि आजकल इस देशमें अधिकतासे पाये जाते हैं। किंतु अन्य वैद्यकग्रंथोंमें उन रोगोंका कहीं नामतक भी नहीं लिखा है। ग्रंथकारने विशेषकरके इसमें प्राचीन आर्ष ग्रंथोंके क्रमसे अनुभूत सिद्धयोग कहे हैं।

जिस प्रकार इसकी चिकित्साका क्रम अतिशय श्रेष्ठ है उसी प्रकार रोगनिर्णय, वातपित्तादिदोषनिरूपण, रसरक्तादि सप्तधातुनिरूपण, वात, पित्त और कफके क्रमसे देश, काल एवं रुग्ण प्रकृतिका वर्णन, वसन्तादि षट्ऋतु, दिनचर्य्या, रात्रिचर्य्या, ऋतुचर्य्या, औषधियोंके गुण दोष, निघंटुखंड, कालज्ञान, अष्टविधपरीक्षा आदि अन्यान्य विषय भी अन्य ग्रंथोंकी अपेक्षा श्रेष्ठ कहे हैं। जो विषय अन्य ग्रंथोंमें आठ आठ दश २ श्लोकोंमें वर्णित हैं, वे इसमें केवल एक दो श्लोकोंमें अत्यन्त सुगम रीतिसे कहे हैं। इस ग्रंथके प्रयोगोंके अनेक ग्रंथकार अपने २ ग्रंथोंमें संग्रह करते हैं इससे भी इस ग्रंथकी उत्कृष्टता सिद्ध होती है। भिषक्शिरोमणि बङ्गसेनने ठीक आजकलके मनुष्योंकी प्रकृतिके अनुसार ही इसकी रचना की है। इस ग्रंथके प्रयोग चक्रदत्त, भैषज्यरत्नावली आदि अनेक ग्रंथोंमें पाये जाते हैं। आयुर्वेदीय विद्यालयोंमें यह ग्रंथ अत्यन्त आदरपूर्वक पढ़ाया जाता है।

इस ग्रंथके आधारसे जाना जाता है कि इसके बनानेवाले भिषग्वर बंगसेनका जन्म विक्रमकी ग्यारहवीं शताब्दीमें बंगालके कांतिकावास या कान्तिनगरमें गदाधर वैद्यके घर हुआ था। बंगसेनका समय चक्रपाणिदत्तसे पहले जान पड़ता है। क्योंकि इस ग्रंथके घृत तैलादि अनेक सिद्धप्रयोग चक्रपाणिदत्तने अपने ग्रंथमें संग्रह किये हैं।

" चक्रपाणिदत्त वीरभूमि देशवासी प्रसिद्ध रोध्रवल नामक दत्तकुलमें उत्पन्न नारायणदत्तका पुत्र और नरदत्तका शिष्य था और वह वैद्य भानुदत्तके अन्तरंगभावसे गौड़राज्यकी पाकशालाका अध्यक्ष हुआ था। इसका प्रादुर्भाव ७९० के लगभग जान पड़ता है।

कितने ही वैद्य कहते हैं कि वंगसेन वैद्य अबसे अनुमान५००सौ वर्ष पहले मुजफ्फरपुर जिलेके कांति नगरमें विद्यमान थे। हमारे प्रियवर मित्र वैद्यराज रामेश्वरानन्दजीने विशेष अनुसंधानके द्वारा निश्चय किया है कि वंगसेन अबसे ४०० वर्ष पहिले वंगालके पूर्व विभागके श्रीपुर राज्यमें उपस्थित थे। हमने भी, वंगसेनकी जीवनीके लिये बहुत प्रयत्न किया, किन्तु शीघ्रताके कारण ठीक ठीक उनकी जाति,कुल, समय आदिका पता मालूम नहीं होसका इसका हमे खेद है।

यद्यपि यह ग्रन्थ अबतक संस्कृतमूल दो तीन स्थानोंमें छप चुका है, किन्तु केवल मूल मात्र होनेके कारण सर्वसाधारणको उपयोगी नहीं होसकता ऐसा विचारकर सुप्रसिद्ध विद्वद्वर्य्य श्रीमदायुर्वेदोद्धारक कविराज लाला शालिग्रामजीने इस वंगसेनका अनुवाद करना प्रारम्भ किया, किंतु उसकी समाप्तिके पूर्व ही आप यक्ष्मारोगसे पीड़ित होगये। लालाजीने यक्ष्माके एक दो लक्षण प्रतीत होते ही आठ नौ महीने पहले ही मुझसे कह दिया था कि " अबकी बार मुझे, 'जराजनित शोष' हुआ है, अतएव मेरे शरीरका विश्वास मत करना और इस वङ्गसेनका अनुवाद पूर्ण कर देना तथा अन्यान्य भैषज्यभास्कर प्रभृति मेरे अपूर्ण ग्रंथोंकी पूर्त्ति कर देना"। मैंने उक्त कविराजकी आज्ञाको सर्वथा शिरोधार्य्य समझकर इसका अनुवाद पूर्ण किया और यथा अवकाश लालाजीके अन्यान्य ग्रन्थोंकी भी पूर्ति की जायगी।

लाला शालिग्रामजीका जन्म वैक्रमीय संवत् १८८८ आश्विन शुक्ल तृतीयाको मुरादाबादके सुप्रसिद्ध सेठ लाला आनन्दस्वरूपके घर हुआ। आपकी रुचि बालकपनसे ही विद्या और कला कौशलमें विशेष जान पड़ती थी। यद्यपि आपकी अवस्थाका बहुतसा पूर्वभाग बाल्यक्रीडामें ही व्यतीत हुआ था, परन्तु पीछे थोडे ही समयमें आपने सम्पूर्ण कार्योंमें अपूर्व दक्षता प्राप्त कर ली थी।

परिणाम यह हुआ कि आप थोडे ही समयमें अच्छे विद्वान् बन गये। आप बडे परोपकारी थे। केवल परोपकारकी दृष्टिसे आपने अपने जीवनमें बहुतेरे काम किये जिनका उल्लेख करनेके लिये यहां स्थान नहीं है।

लालाजीका अपूर्व धैर्य्य, अतुल साहस, असीम उद्योग और अद्भुत कलाकौशल आदि गुण थोड़े समयमें ही सम्पूर्ण संसारमें विख्यात होगये। आप जिस प्रकार सत्यप्रतिज्ञ और धीरचरित थे, उसी प्रकार धर्मात्माओंमें अग्रगण्य और सज्जनोंमें माननीय समझे जाते थे। जो २ गुण लालाजीमें विद्यमान थे, वे गुण आजकलके बडे २ धीशक्तिसम्पन्न विद्वानोंमें भी नहीं देखे जाते। आप राजनीति, धर्म्मनीति और समाजनीतिके पूर्ण ज्ञाता एवं देश और कालके जाननेमें प्रसिद्ध पंडित थे। पूर्वअवस्थासे ही आपको नीति, धर्म्मशास्त्र, वैद्यक, ज्योतिष और साहित्यके संबधी ग्रंथोंको पढनेका विशेष अनुराग था। आपने अल्प समयमें कितने ही नाटक,उपन्यास, धर्म्मशास्त्र और वैद्यकके विविध ग्रन्थोंकी रचना की। आपके अबतक वैद्यक ग्रन्थोंमें से आयुर्वेदीय औषधिकोष, राजवल्लभनिघण्टु, शालिग्रामनिघण्टुभूषण, रसरत्नाकर, भावप्रकाश, धन्वंतरि, अर्कप्रकाश, द्रव्यगुण, बोपदेवशतक आदि ग्रन्थ छप चुके हैं। और शेष जो अपूर्ण ग्रन्थ हैं वे भी पूर्ण करके शीघ्र ही प्रकाशित किये जायँगे।

लालाजीके यद्यपि कोई पुत्र नहीं था परन्तु वे अपने दौहित्र भाई हरिशंकरको पुत्रसे भी अधिक प्रिय समझते थे, अतएव इनको वे सदैव अपने निकट रखते थे। हरिशंकरजीने भी उनके समीप रह कर उनके अनेक गुणोंका अनुकरण किया। संवत् १९५४ में उन्होंने इस नगरमें एक आयुर्वेदोद्धारक नामक औषधालय स्थापन किया और उसका सम्पूर्ण स्वत्वाधिकार मुझे और भाई हरिशंकरको प्रदान किया। आजतक हम दोनों उस औषधालयको उसी क्रमसे चला रहे हैं। जिस प्रकार प्रातःकालके छः बजेसे दश बजेतक और सन्ध्याके चार बजे से छः बजेतक लालाजी इस औषधालयमें नित्य उपस्थित होकर समस्त अभ्यागत रोगियोंका विना मूल्य औषधि और

व्यवस्थादि प्रदान किया करते थे, उसी प्रकार हम दोनों प्रातः छः बजेसे दश बजेतक और सन्ध्याको चार बजेसे छः बजेतक औषधालयमें उपस्थित होकर समस्त अभ्यागत रोगियोंको विना मूल्य औषधि और व्यवस्थादि प्रदान करते हैं ।

जब यह वंगसेन मुझे लालाजीने अनुवाद करनेके लिये दिया था, तब इस ग्रन्थको देखकर जितनी मुझे प्रसन्नता हुई थी उतना ही दुःख भी हुआ।कारण कि—यह मूलग्रन्थ इतना ही अशुद्ध था कि इसमें कहीं२ श्लोकका आशय भी अच्छे प्रकारसे समझमें नहीं आता था । यद्यपि मैंने इसको यथामति शुद्ध किया है तथापि इसमें·अशुद्धियां अवश्य रह गई होंगी अतःसहृदय पाठक मुझे अल्पज्ञ समझकर क्षमा करेंगे और पत्र-द्वारा सूचित करनेकी उदारता दिखायेंगे ।

इसके अनुवाद करने तथा वंगसेनकी जीवनी आदिके खोज करनेमें श्रीयुत—वैद्यराज पण्डित दुर्गादत्तजी—प्रान्त, मुरादाबाद । श्रीयुत, वैद्यराज-भोलानाथजी शर्म्मा, लाहौर । श्रीयुत वैद्य·रामेश्वरानन्दजी, वम्बई । श्रीमान् पंडित मुकुन्दशास्त्री ओझा-प्रपन्नाहाटी, दर्भंगा आदि महानुभावोंसे विशेष सहायता मिली थी, अतः उक्त समस्त महानुभावोंका मैं अत्यन्त कृतज्ञ हूं ।

मैंने जिनेंद्रदेवकी कृपासे और सम्पूर्ण वृद्धवैद्योंके अनुग्रहसे लालाशालिग्रामजीकी आज्ञानुसार इस ग्रंथका अनुवाद समाप्त किया है ।

भवदीय—अनुगृहीत,
वैद्य—शंकरलाल हरिशंकर,
"आयुर्वेदोद्धारक- औषधालय,"—मुरादाबाद.



श्रीः ।

# भाषाटीकासह वङ्गसेनस्थविषयानुक्रमणिका ।



इति भाषाटीकासह वङ्गसेनस्थविषयानुक्रमणिका समाप्ता ।

श्रीः।

# अथ भाषाटीकासहितो वङ्गसेनः प्रारभ्यते ।

मङ्गलाचरणम् ।

**नत्वा शारदपादपद्मयुगलं मत्त्वाप्तवाचां चयं**
**गत्वा पारमशेषपूर्वभिषजां सद्ग्रन्थवारांनिधेः ।**
**श्रीमत्पण्डितवङ्गसेनरचितां तन्नामिकां संहितां**
**शालग्रामपदाभिधानकलितो व्याख्याति विद्वन्मुदे ॥ १ ॥**

## ग्रन्थारम्भः ।

**ध्यात्वा गिरीशमपहाय वचःप्रपञ्चं**
**वृद्धानुपास्य भिषजस्तदुदाहृतीश्च[1] ।**
**श्रीवङ्गसेनभिषजा खलु वैद्यवृद्धसिद्ध-**
**प्रयोगनिवहो बहु लिख्यतेऽस्मिन् ॥१॥**

मैं श्रीवङ्गसेन वैद्य, प्रथम श्रीमहादेवजीका ध्यान कर और शब्दाडम्बरपूर्ण वचनोंको छोड़कर एवं वृद्ध वैद्योंकी उपासना कर और उनकी उक्तियोंको विचार कर वृद्ध वैद्योंके सिद्ध किये हुए प्रयोगोंको इस ग्रन्थमें लिखता हूँ ॥ १ ॥

## सज्जनप्रार्थना ।

**नत्वा शिवं प्रथमतः प्रणिपत्य चण्डीं**
**वाग्देवतां तदनु तातपदं गुरुं च ।**
**संगृह्यते किमपि यत्सुजनैस्तदत्र चेतो**
**विधातुमुचितं तदनुग्रहेण ॥ २ ॥**

प्रथम शिव, पार्वती और सरस्वती देवीको वन्दना कर पश्चात् पिता और गुरुके चरणकमलोंको प्रणाम कर उनके अनुग्रहसे मैं इस ग्रन्थमें जो कुछ संग्रह करता हूँ उसको सज्जन कृपा कर ध्यान देकर पढें ॥ २ ॥

## दुर्जनप्रार्थना ।

**हेतुर्जनैः परगुणेषु भवादृशानां द्वेषः**
**किमेष सहजो गुणितापहारी याच्ञापि**
**दैन्यफलभूरिफला तदानीं तादृग्वि-**
**धस्य मिथुनस्य विमोचनाय ॥ ३ ॥**

जब दूसरोंके गुणोंमें आप सरीखे मनुष्योंका हरनेवाला स्वाभाविक द्वेष है तब आपसे दीनताके ही महान् फलको प्राप्त करना इस प्रकारके मिथुन (द्वेष) और याच्ञाके लिये क्या यह जन अर्थात् ग्रन्थकार सफल हो सकता है अर्थात् नहीं हो सकता ॥ ३ ॥

**कान्तिकावासनिर्जातश्रीगदाधरसू-**
**नुना । क्रियते वङ्गसेनेन चिकित्सा-**
**सारसंग्रहः ॥ ४ ॥**

'कान्तिकावास' नगरमें उत्पन्न श्रीगदाधरका पुत्र म वङ्गसेन, इस चिकित्सासारसंग्रहको बनाता हूँ ॥ ४ ॥

**हृदि तिष्ठति यस्यैष चिकित्सातत्त्व-**
**संग्रहः । सनिदानचिकित्सायां न**
**दरिद्रात्यसौ भिषक् ॥ ५ ॥**

जिस वैद्यके हृदयमें यह चिकित्सातत्त्वसंग्रह स्थित रहता है वह वैद्य निदान और चिकित्साके विषयमें कदापि दरिद्रताको प्राप्त नहीं होता अर्थात् वह निदान सहित चिकित्साके जाननेमें निपुण हो जाता है, उसको किसी और शास्त्रकी निदान और चिकित्सामें आवश्यकता नहीं रहती, यही पर्याप्त है ॥ ५ ॥

**धर्म्मार्थकाममोक्षाणामारोग्यं मूलमु-**
**त्तमम् । रोगास्तस्यापहर्त्तारः श्रेयसो**
**जीवितस्य च ॥ ६ ॥**

---

(१) 'तत हृद्गतांश्च' इति पाठान्तरम् । (२) इत्यस्वारसिकः पाठ इति केचित् ।

धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष का उत्तम मूल (जड) आरोग्य है और रोग उसके, कल्याणके और जीवन के हरने वाले हैं ॥ ६ ॥

**तेषां प्रशमनोपायमतिदुर्वाररंहसम् । ब्रूमहे नातिविस्तीर्णं सनिदानं चिकित्सितम् ॥ ७ ॥**

उन अत्यन्त दुर्निवार्य्य वेगवाले रोगोंके निदान और चिकित्सा सहित शमन करनेवाले उपायोंको अनावश्यक विस्तार रहित पूर्ण रूपसे कहते हैं ॥७॥

**निदानं पूर्वरूपाणि रूपाण्युपशय-स्तथा । सम्प्राप्तिश्चेति विज्ञानं रोगाणां पञ्चधा स्मृतम् ॥ ८ ॥**

निदान, पूर्वरूप, रूप, उपशय और सम्प्राप्ति यह रोग जाननेके पांच कारण हैं अर्थात् इनके द्वारा रोगका ज्ञान होता है ॥ ८ ॥

**येनाहारविहारेण रोगाणामुद्भवो भवेत् । क्षयो वृद्धिश्च दोषाणां निदानं हि तदुच्यते ॥ ९ ॥**

जिस आहार और विहार के द्वारा रोगोंकी उत्पत्ति तथा वातादि दोषोंका क्षय और वृद्धि होती है उसको निदान कहते हैं ॥ ९ ॥

**निमित्तहेत्वायतनप्रत्ययोत्थानकारणैः। निदानमाहुः पर्य्यायैः प्राग्रूपं येन लक्ष्यते ॥ १० ॥ उत्पित्सुरामयो दोषविशेषेणानधिष्ठितः । लिङ्गम-व्यक्तमल्पत्वाद्व्याधीनां तद्यथाय-थम् ॥ ११ ॥ तदेव व्यक्ततां यातं रूपमित्यभिधीयते । संस्थानं व्यञ्जनं लिङ्गं लक्षणं चिह्नमाकृतिः ॥ १२ ॥**

जिस लक्षणसे उत्पन्न होनेवाले रोगका ज्ञान हो उसको पूर्वरूप कहते हैं जैसे कि, ज्वरके पूर्वमें श्रम आदिका होना ज्वरका पूर्वरूप है ।

अब निदानके पर्याय वाचक शब्दोंको कहते हैं- निमित्त, हेतु, आयतन, प्रत्यय, उत्थान और कारण ये निदानके पर्यायवाचक शब्द शास्त्र व्यवहारके अर्थ मुनीश्वरोंने कहे हैं। इनके कहनेका कारण यह है कि व्यवहारके लिये अर्थात् शास्त्रमें इन छहों शब्दोंमेंसे कोई शब्द आवे तो उसको निदानवाचक ही जाने। जिस जम्भाई आदिसे उत्पन्न होनेवाली व्याधिका ज्ञान हो उसको पूर्वरूप कहते हैं। फिर वह व्याधि दोष (वात पित्त कफ) से बहुधा अप्रगट हो। शंका-- यदि वातादिक दोषोंसे अप्रगट होगी तो व्याधिका प्रगट होना असम्भव है क्योंकि कारण तो वातादिक दोष हैं। जब दोष ही नहीं तो रोग कैसे प्रगट हो सकते हैं । उत्तर--इस पदका यह अर्थ है कि दोष ( वात पित्त कफ ) का व्याधिके अल्प होनेसे अप्रगट रूप होना अर्थात् थोडा २ होना. अतएव तत्तत् ज्वरादिव्याधिका अपने अपने अप्रगट लक्षण। पूर्वरूप वैसे वैसे ही होते हैं । अब कहते हैं कि पूर्वरूप दो प्रकारका है, एक सामान्य दूसरा विशिष्ट। सामान्यप्राग्रूप ( पूर्वरूप ) उसे कहते हैं जैसे दोष ( वात पित्त कफ ) से दूषित धातु उसके बिगडनेसे प्रगट होनेवाले ज्वरादि व्याधिमात्रहीकी प्रतीति हो और वात आदि दोषोंके चिह्न न मालूम हों जैसे "श्रमोऽरतिर्विवर्णत्वमिति" अर्थात् ज्वरमें श्रम हो, मनका न लगना, देहका विवर्ण इत्यादि लक्षण। और जिसमें होनहार रोगारम्भक दोष उसके चिह्न उसके एक अंशकी प्रतीति हो उसको विशिष्ट प्राग्रूप कहते हैं, जैसे " जृंभात्यर्थं समीरणात् " अर्थात् जंभाइका आना केवल वातके दोषसे ही है। इसमें होनहार रोग कौन ज्वर, उसका आरम्भक दोष कौन वात, उस वातका एक अंश कौन जंभाई, ऐसे और भी जानने चाहिये । इस विशिष्ट पूर्वरूपमें जंभाई आदि रूप देखकर कदाचित् पूर्वरूपको रूप न समझना चाहिये। क्योंकि यह तो केवल व्याधिके आरम्भक दोषमात्रका सूक्ष्म चिह्न है । इस बातको दृष्टांत देकर समझाते हैं---दृष्टान्त । जैसे तृणके समूहको छोटी अग्निकी चिनगारी गिरनेसे धूम (धुआँ) मात्र प्रकट देखकर हाथ, वस्त्र आदिके मारनेसे ही शांति कर सकते हैं, परन्तु जब अग्नि एक साथ जोरसे प्रज्वलित हो गई तब शान्त नहीं होसके ऐसे ही विशिष्ट पूर्वरूपके अल्प होनेसे चिकित्सा करनेसे शांति कर सकते हैं, परन्तु जब रूप होगया तब उसका उपाय नहीं हो सकता है इसीसे पूर्वरूप और रूपमें भेद है । अब कहते हैं पूर्वरूप और रूप इन दोनोंमें कोई शारीरिक अर्थात् शरीरसे सम्बन्ध रखते हैं और कोई मानसिक

अर्थात् मनसे सम्बन्ध रखते हैं । शारीरिक जैसे ज्वरमें मुखका विरस होना, देह भारी, नेत्रोंमें जल गिरना इत्यादिक और मानसिक जैसे मनका एक जगह न लगना और अपने हितकारक वचनोंसे शांति न होना तथा खट्टे चरपरे पदार्थ पर मन चलना । जब पूर्वोक्त प्राग्रूप प्रगट होजाय तब उसको रूप कहते हैं । और संस्थान, व्यञ्जन, लिंग, लक्षण, चिह्न और आकृति ये छ शब्द रूपके पर्याय-वाचक हैं ॥ १० ॥ ११ ॥ १२ ॥

## उपशयः।

**हेतुव्याधिविपर्य्यस्तविपर्य्यस्तार्थकारिणाम् । औषधान्नविहाराणामुपयोगं सुखावहम् ॥ १३ ॥ विद्यादुपशयं व्याधेः स हि सात्म्यमिति स्मृतम् । विपरीतोऽनुपशयो व्याध्यसात्म्यमिति स्मृतः ॥ १४ ॥**

अब उपशयके लक्षणको कहते हैं:--हेतुविपरीत, व्याधिविपरीत, हेतुव्याधिविपरीत, हेतुविपर्यस्तार्थकारी, व्याधिविपर्यस्तार्थकारी, हेतुव्याधिविपर्यस्तार्थकारी ऐसे जो औषध अन्न ( पथ्य ) विहार ( आचरण ) इनका सेवन सुखकारक जानना उसको व्याधिका उपशय कहते हैं । इसका तात्पर्य यह हैं कि, रोगी और रोगका हेतु इनको सुखकारक जो औषध पथ्य आचरणरूप प्रयोग उसको उपशय कहतेहैं और व्याधिसात्म्य ये पर्यायवाचक नाम उसी उपशयके हैं । सुखकारकके कहनेसे यह प्रयोजन है कि दाह और प्यासयुक्त नवीन ज्वरमें शीतलजलका पाना व्याधिका बढानेवाला है इससे शीतल जल सुखकर्ता न हुआ अतएव शीतल जलको उपशय न समझना चाहिये परंतु दाहयुक्त प्यासमें शीतल जल उपशय माना जायगा क्योंकि सुखकारक है ॥

**( अब क्रमसे उदाहरण लिखते हैं ।)**

हेतुविपरीत औषध-जैसे शीतकफज्वरमें सोंठ, तो इसमें प्रथम समझना चाहिये कि, यहां हेतु कौन है कि, सर्दी उसका शीतल धर्म है तो अब शीत कफ यह कब शान्त हो जब कि सर्दी और कफसे विपरीत औषध मिले ऐसी औषध शुंठी सर्दी और कफ दोनोंको शान्त करती है तो शीतकफज्वरमें हेतुविपरीत औषध सोंठ हुई । ऐसे ही हेतुविपरीत अन्न जैसे श्रम और वातसे प्रगट ज्वरोंमें मांसका रस और चावल । इसमें हेतु कौन श्रम और वात, ये कब शान्त हों जब श्रम और वात--हरणकर्त्ता पथ्य मिले, ऐसा पथ्य कौन है मांसरस और चावलोंका भात, ये श्रम और वातके विपरीत हैं अर्थात् नाशक हैं । ऐसे ही हेतुविपरीत विहार कहिये आचरण कौन जैसे दिनके सोनेसे प्रकट कफपर रातमें जागना, यहां हेतु कौन हुआ कि दिनका सोना, उससे प्रगट दोष कौन कफ है, यह कफ कब शान्त हो जब जिस हेतुसे प्रगट हुआ उस हेतुसे विपरीत आचरण किया जाय, तो दिनके सोनेपर उलटा आचरण कौन है रातमें जागना, तो यह हेतुविपरीत आचरण हुआ । इसी प्रकार और उदाहरण व्याधिविपरीत आदिके बुद्धिमान् मनुष्य स्वयम् समझ लेवें । जो उपशयके लक्षण कहे हैं उससे विपरीत लक्षण अनुपशयके हैं और व्याधिका असात्म्य अर्थात असमान नाम उसी अनुपशयका पर्यायवाचक शब्द है ॥ १३ ॥ १४ ॥

## सम्प्राप्ति।

**यथा दुष्टेन दोषेण यथा चानुविसर्पता। निर्वृत्तिरामयस्यासौ सम्प्राप्तिर्जातिरागतिः ॥ १५ ॥**

दोष कहिये वात पित्त कफ इनका दुष्ट होना नाम कुपित होना अनेक प्रकारका है अर्थात् स्वकारण या दूसरेके कारण करके ऐसे कुपित दोष अपने स्थानको छोडकर देहमें ऊपर नीचे तिरछे बिचरते हैं उस बिचरनेसे जो रोग प्रकट हो उसको सम्प्राप्ति कहते हैं और जाति तथा आगति ये दोनों पर्य्याय-वाचक नाम उसी सम्प्राप्तिके हैं. तात्पर्यार्थ यह है कि मनुष्यके देहमें वात पित्त कफ ये सम्पूर्ण दोष बढकर जैसे रोगको प्रगट करैं वैसेही उसको सम्प्राप्ति कहते हैं । उदाहरण–जैसे कुपित दोषोंका आमाशयमें प्रवेश होनेसे और उस स्थानमें इतस्ततो गमन करनेसे और पक्वाशयमें रहनेवाली अग्निको बाहर निकालनेसे तथा उसी जठर अग्निसे सर्व देहके तप्त होनेसे यह ज्वर है, ऐसा जो निश्चय किया जाता है उसीको संप्राप्ति कहते हैं, ऐसे ही अतिसारादि रोगोंकी संप्राप्ति जाननी चाहिये ॥ १५ ॥

**संख्याविकल्पप्राधान्यबलकालविशेषतः। सा भिद्यते यथात्रैव वक्ष्यन्तेऽष्टौ ज्वरा इति ॥ १६ ॥**

अब संप्राप्तिके भेद कहते हैं, सा कहिये सो संख्यादि विशेषण करके पांच प्रकारकी है जैसे १ संख्या २ विकल्प ३ प्राधान्य ४ बल ५ काल. जैसे इसी ग्रंथमें आगे आठ प्रकारका ज्वर, पांच प्रकारकी खाँसी कही जायगी अर्थात् रोगोंकी गणनाको ही संख्यारूप सम्प्राप्ति कहते हैं ॥ १६ ॥

**दोषाणां समवेतानां विकल्पोंऽशांशकल्पना । स्वातन्त्र्यपारतन्त्र्याभ्यां व्याधेः प्राधान्यमादिशेत्॥ १७॥**

मिल हुए दोष कहिये वात पित्त कफ इनके अंशांशका अनुमान करना उसको विकल्परूप सम्प्राप्ति कहते हैं, जैसे धूएँके निकलनेसे यह पर्वत अग्निवाला है, ऐसे ही इस रोगके देहमें वात का अंश विशेष है काहेसे कि वातके अंश विशेष मिलनेसे इसी अनुमानको विकल्पसंप्राप्ति कहते हैं। उदाहरण—जैसे रूखी शीतल हलकी और फलानेवाली इत्यादि गुणयुक्त जो पवन उसको रूक्ष आदि गुणयुक्त कसैला रस वातको सर्वांश करके बढानेवाला है । ऐसे ही कटुरस सर्व भाव करके पित्तका बढानेवाला है अर्थात् कटु, उष्ण, तीक्ष्णत्व करके हींग पित्तको बढाने वाली है । ऐसे ही मधुररस जैसे भैंसका दूध यह सर्व भाव करके कफ बढाने वाला है इत्यादि । इसमें "दोषाणाम्" जो बहुवचन है सो दोषोंके पृथक् पृथक् ग्रहणके वास्ते है और "समवेतानाम्" यह पद जो है सो द्वंद्वज और सन्निपातके ग्रहणनिमित्त धरा है । व्याधिकी स्वतन्त्रता और परतंत्रता करके प्रधानता और अप्रधानता कही है. जैसे स्वतंत्र ज्वरको प्रधानता है और ज्वराधीन श्वास आदि रोगोंको अप्रधानता है । अर्थात् व्याधिकी स्वतंत्रतासे प्रधानता और परतंत्रतासे अप्रधानता जाननी चाहिये ॥ १७ ॥

**हेत्वादिकात्स्न्याविवयवैर्बलाबलविशेषणम् ॥ १८ ॥**

हेतु आदि शब्दोंसे हेतु, पूर्वरूप और रूप इन के सर्व अवयव ( लक्षण ) मिलनेसे व्याधिको बलवान् जानना और थोड़े लक्षण मिलनेसे निर्बल जानना जिस रोगके प्रति जो निदान कहा है वह निदान सम्पूर्ण रोगोंको उत्पन्न करनेवाला है या एकदेश, ऐसे ही पूर्वरूप भी समस्त अवयवों करके व्याधिका प्रकाशक है या एकदेशसे इत्यादि ॥१८॥

**नक्तंदिनर्तुभुक्तांशैर्व्याधिकालो यथाबलम् ॥ १९ ॥**

नक्त ( रात्रि ) दिन ( दिवस ) ऋतु (वसन्तादि ) भुक्त ( आहार ) इनका अंश कहिये एकदेश उसको यथादोष ( वात, पित्त, कफ ) के अनुसार व्याधिका काल अर्थात् रोगके घटने बढनेके हेतुका समय जाने। उदाहरण दिखाते हैं । जैसे रात्रिके तीन भाग करे प्रथम, मध्य और अन्त्य, तो रात्रिका प्रथमभाग कफका, मध्यभाग पित्त का, अन्त्यभाग वातका है । ऐसे ही दिनके भी तीन भाग करे तो पूर्वाह्न कफका, मध्याह्न पित्तका, अपराह्न वातका है । ऐसे ही ऋतु, जैसे वसंतऋतु में कफ, शरदृतुमें पित्त और वर्षामें वात कुपित होता है । ऐसे ही भोजनका, जैसे भोजन करनेके समय कफका काल और अन्नके पचनेके समय पित्तका काल और जब भले प्रकार परिपक्व होगया तब वातका काल, इसके जाननेसे यह प्रयोजन है कि, जिस दोष ( वात, पित्त, कफ ) का जो काल कहा है उसका उसी २ काल में जान लेना कठिन मालूम नहीं होता ॥ १९ ॥

**इति प्रोक्तो निदानार्थस्तत्तद्व्यासेनोपदिश्यते ॥ २० ॥**

इति कहिये यह संक्षिप्त प्रकारसे जो निदानार्थ कहा उसे विस्तारपूर्वक प्रतिरोगके निदान पूर्वरूपादि करके कहेंगे ॥ २० ।

**सर्वेषामेव रोगाणां निदानं कुपिता मलाः। तत्प्रकोपस्य तु प्रोक्तं विविधाहितसेवनम् ॥ २१ ॥**

अब पूर्व कहे निदान के दो भेद कौन सन्निकृष्ट और विप्रकृष्ट उसमें सन्निकृष्ट कौन वातादिक समीपके कारण करके सर्व रोगोंका कारण है सो कहते हैं "सर्वेषामिति" कुपित हुए जो मल ( वात, पित, कफ ) ये सम्पूर्ण रोगोंके कारण होते हैं और उन वात, पित्त, कफ दोषोंके कोपका कारण अनेक प्रकारका अपथ्यसेवन करना ही है ॥ २१ ॥

**निदानार्थकरो रोगो रोगस्याप्युपजायते। तद्यथा ज्वरसन्तापाद्रक्तपित्तमुदीर्य्यते॥ रक्तपित्ताज्ज्वरस्ताभ्यां श्वासश्चाप्युपजायते। प्लीहाभिवृद्ध्या जठरं जठराच्छोफ एव च॥ अर्शोभ्यो जाठरं दुःखं गुल्मश्चाप्युपजायते॥ प्रतिश्यायाद्भवेत्कासः कासात्सञ्जायते क्षयः। क्षयो रोगस्य हेतुत्वे शोषस्याप्युपजायते॥ २२॥**

कोई प्रश्न करे कि जो, पूर्व कह आये हैं यह ही निदान है अथवा इसके व्यातीरिक्त और इसलिये कहते हैं रोगका रोग भी निदान होता है अर्थात् जो निदानसे कार्य होता है वह ही रोगसे भी होता है, इसवास्ते दृष्टांत देकर कहते हैं "तद्यथेति" जैसे ज्वरसंतापसे रक्तपित्त प्रगट होता है और रक्तपित्तसे ज्वर और रक्तपित्त व ज्वरसे श्वास प्रगट होता है और प्लीहाके बढनेसे जैसे उदररोग और उदररोगसे सूजन. बवासीरसे जैसे उदररोग और गुल्म (गोला) रोग, दिनमें सोने आदिकोंसे जुकाम होता है और जुकामसे खांसी तथा खांसीसे ओजप्रभृति धातुओंका क्षय होता है। यह क्षयरोग (राजयक्ष्मा) संपूर्ण रोगोंमें राजा है और शोषको भी प्रगट करता है॥ २२॥

**ते पूर्वं केवला रोगाः पश्चाद्धेत्वर्थकारिणः। उभयार्थकरा दृष्टास्तथैव कार्यकारिणः॥ २३॥**

वे रोग प्रथम स्वतंत्र होते हैं और पीछे जब बल मिल गया तो वे ही हेत्वर्थकारी अर्थात् रोगके उत्पन्न करनेवाले होते हैं, जैसे ज्वरसे रक्तपित्त होता है। इस प्रकार रोग उभयार्थकारी अर्थात् कार्य—कारण रूप हैं, सारांश यह कि स्वतंत्र रोग होनेसे कार्यरूप हैं और अन्य रोगका कारण होनेसे कारणरूप हैं॥२३॥

**कश्चिद्धि रोगो रोगस्य हेतुर्भूत्वा निवर्त्तते। न प्रशाम्यति चाप्यन्यो हेतुत्वं कुरुतेऽपि च॥ एवं कृच्छ्रतमो नृणां दृश्यते व्याधिसंकरः॥ २४॥**

१ 'शोषश्च' इति पाठान्तरम्।

अब उसी रोग उत्पन्न करनेवाली व्याधि की विचित्रता दिखाते हैं, जैसे कोई एक रोग दूसरे का कारण हो अर्थात् दूसरे रोगको प्रगट कर आप शांत हो जाता है। जैसे ज्वरके संतापसे रक्तपित्त होता है उस समय ज्वर दूर हो जाय और रक्तपित्त रह जावे। और कोई रोग दूसरे रोगको प्रगट कर आप जैसाका तैसा बना रहता है, जैसे बवासीर नहीं जाय और गुल्म तथा उदररोग पैदा होते हैं। इस प्रकार मनुष्योंके घोर क्लेशदायक मिले हुए रोग देखनेमें आते हैं। विशेष करके चिकित्सा विरुद्ध होनेसे ये रोग कृच्छ्रतम होते हैं॥२४॥

**तस्माद्यत्नेन सद्वैद्यैरिच्छद्भिः सिद्धिमुत्तमाम्। ज्ञातव्यो वक्ष्यते योऽयं ज्वरादीनां विनिश्चयः॥ २५॥**

अब कहे हुए निदानादिपंचकद्वारा रोगनिवृत्ति रूप सिद्धिकी इच्छा करके अवश्य जानने योग्यको कहते हैं "तस्मात्" इति इसी कारण उत्तम सिद्धि हमको प्राप्त हो ऐसी जिन सद्वैद्योंकी इच्छा है उन को ज्वरादि रोगोंका निदान जो आगे कहते हैं वह यत्नसे जानना चाहिये॥ २५॥

**रोगमादौ परीक्षेत ततोऽनन्तरमौषधम्। ततः कर्म भिषक् पश्चाज्ज्ञानपूर्वं समाचरेत्॥ २६॥**

वैद्यको चाहिये कि प्रथम रोगकी परीक्षा करै पीछे औषध की परीक्षा करै फिर ज्ञानपूर्वक चिकित्सा करै॥ २६॥

**यस्तु रोगमविज्ञाय कर्माण्यारभते भिषक्। अप्यौषधविधानज्ञस्तस्य सिद्धिर्यदृच्छया॥**

जो वैद्य रोगोंको विना जाने चिकित्सा करता है चाहे वह औषधमें प्रवीण भी हो तथापि उसको सिद्धि प्रारब्धके अधीन है॥ २७॥

**अप्यौषधविधानज्ञः सर्वभैषज्यकोविदः। देशकालप्रमाणज्ञस्तस्य सिद्धिर्न संशयः॥ २८॥**

जो वैद्य सम्पूर्ण औषधियोंके विधानको जाननेवाला है और सर्व औषधियोंके जाननेमें प्रवीण है तथा देश और कालके प्रमाणको जानता है, उसको सिद्धि में कुछ संशय नहीं॥ २८॥

**भैषज्याहारचेष्टानां यो न वेत्ति गुणागुणम् । न स वेत्ति भिषक्सम्यक्तस्य स्वास्थ्यहिताहितम् ॥ २९ ॥**

जो वैद्य औषध, आहार और रोगीकी चेष्टाके गुण अवगुणोंको नहीं जानता वह उसके स्वास्थ्य संबन्धी हित और अहितको भी अच्छेप्रकारसे नहीं जान सकता ॥ २९ ॥

**आदावन्ते रुजां ज्ञाने प्रयतेत चिकित्सकः । साध्यासाध्यविभागज्ञस्ततः कुर्य्याच्चिकित्सितम् ॥ ३० ॥**

साध्य और असाध्य रोगको जाननेवाला वैद्य प्रथम रोगको अच्छे प्रकारसे जाने फिर उसकी चिकित्सा करै ॥ ३० ॥

**यस्तु रोगविशेषज्ञः सर्वभैषज्यकोविदः । देशकालप्रमाणज्ञस्तस्य सिद्धिर्न संशयः ॥ ३१ ॥**

जो वैद्य सम्पूर्ण रोगों और सब औषधियोंके विधानमें प्रवीण है तथा देश और कालके प्रमाणको जाननेवाला है, उसको निस्संदेह सिद्धि होती है ॥ ३१ ॥

**दर्शनस्पर्शनप्रश्नैर्व्याधिज्ञानं त्रिधा मतम् । आदौ दृशस्ततः स्पर्शाच्छीतादिप्रश्नतोऽपरम् ॥ ३२ ॥**

दर्शन (देखना), स्पर्श छूना और प्रश्न (पूँछना) इन तीन प्रकारसे रोगका ज्ञान होता है, वहां प्रथम मल, मूत्र, जिह्वादिकको देखै, पश्चात् रोगीके शरीरको छूकर शीतादिकको जाने फिर उससे सम्पूर्ण हाल पूँछे ॥ ३२ ॥

**कृच्छ्रोपायः सुखोपायो द्विविधः साध्य उच्यते । असाध्यो द्विविधो ज्ञेयो याप्यो यश्चाप्रतिक्रियः ॥ ३३ ॥**

कष्टसाध्य और सुखसाध्य ऐसे साध्य दो प्रकारका है तथा असाध्य भी दो प्रकारका है, एक याप्य और दूसरा अचिकित्स्य अर्थात् त्याज्य ॥ ३३ ॥

**याप्याः केचित्प्रकृत्यैव साध्या याप्या उपेक्षिताः । स्वभावाद्व्याधयोऽसाध्याः केचिद्याप्या उपेक्षिताः ॥ ३४ ॥**

कोई रोग तो स्वभावसे याप्य होते हैं और कोई साध्यकी उपेक्षा करनेसे याप्य हो जाते हैं, कोई स्वभावसे ही असाध्य होते हैं और कोई याप्यरोग उपेक्षा अर्थात् उनकी चिकित्सा नहीं करनेसे असाध्य होजाते हैं ॥ ३४ ॥

**साध्या याप्यत्वमायान्ति याप्याश्चासाध्यतां तथा । घ्नन्ति प्राणानसाध्यास्तु नराणां निष्क्रियावताम् ॥ ३५ ॥**

चिकित्सा नहीं करनेवाले मनुष्योंके साध्यरोग याप्य होजाते हैं, याप्यरोग असाध्य होजाते हैं और असाध्यरोग प्राणोंका नाश करते हैं ॥ ३५ ॥

**जातमात्रश्चिकित्स्यस्तु नोपेक्ष्योऽल्पतया गदः । वह्निशत्रुविषैस्तुल्यः स्वल्पोऽपि विकरोत्यसौ ॥ ३६ ॥**

रोगके उत्पन्न होते ही उसका यत्न करना चाहिये यह न समझे कि, रोग तो अभी उत्पन्न हुआ, साध्य है अथवा जरासा ही है ऐसी उपेक्षा न करे । क्यों कि, थोड़े दिनोंका उत्पन्न हुआ अल्प ही रोग, अग्नि, शत्रु और विषके समान अनेक प्रकारके विकारोंको उत्पन्न कर देता है ॥ ३६ ॥

**स च प्रकुपितो दोषः समुत्थानविशेषतः । स्थानान्तरगतश्चापि विकारान्कुरुते बहून् ॥ ३७ ॥**

वही दोष कालान्तरमें अनेक कारणोंसे कुपित होकर पश्चात् स्थानान्तर में जाकर बहुतसे विकारोंको उत्पन्न कर देता है ॥ ३७ ॥

**निवृत्तोऽपि पुनर्व्याधिः स्वल्पेनायाति हेतुना । क्षीणे मार्गे कृते दोषैः शेषः सूक्ष्म इवानलः ॥ ३८ ॥**

आराम हुआ रोग, दोषोंके द्वारा क्षीण किये हुए मार्गमें शेष रह जाने पर अल्प कुपथ्य करनेसे ही जरासी अग्निकी चिनगारीके समान फिर प्रचण्ड हो जाता है ॥ ३८ ॥

**कर्म्मजा व्याधयः केचिद्दोषजाः सन्ति चापरे । कर्म्मदोषोद्भवाश्चान्ये कर्म्मजास्ते स्वहेतुकाः ॥ ३९ ॥**

कोई व्याधि कर्मज होती है और कोई दोषज होती है और कोई व्याधि कर्मज और दोषज दोनों मिला

## कफज व्रणके लक्षण ।

**बहुपिच्छो गुरु स्निग्धः स्तिमितो मन्दवेदनः । पांडुवर्णोऽल्पसंक्लेदश्चिरपाकी कफव्रणः २१ ॥**

कफज व्रण अत्यन्त लिवलिवा, भारी, चिकना, आर्द्र, मन्दपीडायुक्त, पाण्डुवर्ण, अल्प स्रवनेवाला और बहुत दिनोंमें पकनेवाला जानना ॥ २१ ॥

## रक्तज और द्वन्द्वजव्रणके लक्षण ।

**रक्तो रक्तस्रुतीरक्ताद्द्विजः स्यात्तद्न्वयैः ॥ २२ ॥**

जो व्रण रुधिरसें उत्पन्न होता है, वह रक्तवर्ण होता है, उसमें रुधिर स्रवता है, एक दोष और रुधिरके सम्बन्धसे जो व्रण हो वह द्वन्द्वज और जो दो दोष तथा रुधिरके सम्बन्धसे व्रण हो उसको सान्निपातिक जानना ॥ २२ ॥

## सुखसाध्यव्रणके लक्षण ।

**त्वङ्मांसजः सुखे देशे तरुणस्याऽनुपद्रवः। धीमतोऽभिनवः काले सुखे साध्यः सुखं व्रणः ॥ २३ ॥**

जो व्रण त्वचा और मांसमें उत्पन्न हुआ हो, एवं मर्म्मरहित स्थानमें हो, उपद्रवरहित हो, तरुण और बुद्धिमान् पुरुषोंके हो और नवीन हो तथा हेमन्त, शिशिर और वसंन्तऋतुमें उत्पन्न हुआ ऐसा व्रण सुखसाध्य जानना ॥ २३ ॥

## कृच्छ्रसाध्य और असाध्यव्रणके लक्षण ।

**गुणैरन्यतमैर्हीनस्ततः कृच्छ्रो व्रणः स्मृतः । सर्वैर्विहीनो विज्ञेयस्त्वसाध्यो निरुपक्रमः ॥ २४ ॥**

जिस व्रणमें सुखसाध्य व्रणके कुछेक लक्षण अर्थात् थोडे लक्षण हों, वह कष्टसाध्य और जिसमें सम्पूर्ण लक्षण न हों चिकित्सा करी न हो, वह असाध्य जानना ॥ २४ ॥

## दुष्टव्रणके लक्षण ।

**पूतिपूयातिदुष्टासृक् स्राव्युत्सङ्गी चिरास्थितिः । दुष्टव्रणोऽतिगन्धाढ्यो शुद्धलिङ्गविपर्ययः ॥ २५ ॥**

जिस व्रणमें दुर्गन्धित पीव और दूषित रुधिर वहे, ऊँचा, बहुत दिनोंका, एवं अत्यन्त दुर्गंधादि युक्त और शुद्ध व्रणके लक्षणोंसे विपरीत लक्षणोंवाला हो उसको दुष्टव्रण जानना ॥ २५ ॥

## शुद्धव्रणके लक्षण ।

**जिह्वातलाभोऽतिमृदुः श्लक्ष्णः स्निग्धोऽल्पवेदनः । सुव्यवस्थो निरास्रावः शुद्धो व्रण इति स्मृतः ॥ २६ ॥**

जो व्रण जीभके तलेके भागके समान अत्यंत कोमल हो, स्वच्छ, स्निग्ध, अल्पपीडायुक्त, उत्तम व्यवस्थायुक्त और स्रावरहित हो वह व्रण शुद्ध जानना ॥ २६ ॥

**व्रणः शुध्यति गन्धेन मृदुत्वञ्चोपगच्छति । रोहत्वं परिनिःसङ्गस्तस्माद्गन्धः प्रशस्यते ॥ २७ ॥**

गंध होनेसे व्रण शुद्ध होता है तथा मृदुता उत्पन्न होती है और फिर स्वच्छ होकर भरने लगता है इसकारण व्रणमें गंधका होना उत्तम है ॥ २७ ॥

## भरनेवाले व्रणके लक्षण ।

**कपोतवर्णप्रतिमा यस्यान्तः क्लेदवर्जिताः । स्थिराश्च पिटिकावन्तो रोहतीति तमादिशेत् ॥ २८ ॥**

जिस व्रणका रंग कबूतरके रंगके समान हो, जिसमें स्राव न हो, व्रण स्थिर हो और जिसमें अंकुर मालूम हो उसको भरताहुआ व्रण जानना ॥ २८ ॥

**दोषप्रकोपाद्व्यायामादभिघातादजीर्णतः ॥ हर्षात्क्रोधाद्भयाच्चैव व्रणो रूढोऽपि दीर्यते ॥२९ ॥**

वातादिदोषोंके प्रकुपित होनेसे, व्यायाम ( परिश्रम दण्डकसरत आदि ) करनेसे, अभिघात ( चोट आदिके लगने ) से, अजीर्णसे, हर्ष, क्रोध और भयके होनेसे भराहुआ व्रण भी विदीर्ण होजाता है ॥२९॥

व्याधिविशेषसे व्रणको कृच्छ्रसाध्यत्व कहते हैं।

**कुष्ठिनां विषजुष्टानां शोषिणां मधुमेहिनाम्। व्रणाः कृच्छ्रेण सिध्यन्ति येषां चापि व्रणे व्रणाः॥ ३०॥**

कुष्ठरोगी, विषरोगी, क्षयरोगी, मधुमेहरोगी ऐसे मनुष्योंका और जिनके व्रणमें व्रण उत्पन्न हो गया हो ऐसे मनुष्योंका व्रण अत्यन्त कष्टसाध्य होता है॥ ३०॥

साध्यासाध्य लक्षण।

**वसां मेदोऽथ मज्जानं मस्तुलुङ्गञ्च यः स्रवेत्। आगन्तुजो व्रणः सिद्धयेन्न सिध्येद्दोषसम्भवः॥ ३१॥**

जिस व्रणमें वसा, मेद, मज्जा और मस्तिष्क स्नेह बहते हों, वह यदि आगन्तुज हों तो साध्य और वातादिदोषजनित हों तो असाध्य जानना॥ ३१॥

**मद्यागुर्वाज्यसुमनःपद्मचन्दनचम्पकैः। सुगन्धा दिव्यगन्धाश्च मुमूर्षूणां व्रणाः स्मृताः॥ ३२॥**

जिन व्रणोंमें मदिरा, अगर, घी, कमल और चम्पाके फूलोंकीसी तथा चन्दन आदिकी सुगन्ध और दिव्य गन्ध आवे वह व्रण मरनेवाले रोगियोंके होते हैं॥ ३२॥

**ये च मर्म्मसु संभूता भवन्त्यत्यर्थवेदनाः। दह्यन्ते चान्तरत्यर्थं बहिः शीताश्च ये व्रणाः॥ ३३॥ दह्यन्ते बहिरत्यर्थं भवन्त्यन्तश्च शीतलाः। प्राणमांसक्षयश्वासकासारोचकपीडिताः॥ ३४॥ प्रवृद्धपूयरुधिरा व्रणा येषाञ्च मर्म्मसु। क्रियाभिः सम्यगारब्धा न सिध्यंति च ये व्रणाः॥ ३५॥ वर्जयेदपि तान् वैद्यः संरक्षन्नात्मनो यशः॥ ३६॥**

जो व्रण मर्म्मस्थानोंमें उत्पन्न हुए हों और उनमें अधिक वेदना हो एवं जिन व्रणोंके भीतर दाह हो और ऊपरसे शीतल हो तथा जिनमें बाहर दाह हो और भीतर शीतलता हो, अथवा जिस व्रणरोगीके प्राणबल और मांसका क्षय हो गया हो, श्वास खाँसी और अरुचि इनसे व्रणरोगी पीडित हो, तथा जो व्रण मर्म्मस्थानोंमें उत्पन्न हुए हैं और उनमें पीव रक्त अत्यन्त बहे वह व्रण, अथवा जिन व्रणोंकी उत्तम चिकित्सा करनेपर भी आराम न हो ऐसे व्रणोंको अपने यशकी इच्छा करनेवाले वैद्य छोड़ देवे॥ ३३-३६॥

व्रणरोगकी चिकित्सा।

**आदौ विम्लापनं कुर्य्याद्द्वितीयमवसेचनम्। तृतीयमुपनाहन्तु चतुर्थीं पाटनक्रियाम्॥ ३७॥ पञ्चमं शोधनं कुर्य्यात् षष्ठं रोपणमिष्यते। एते क्रमा व्रणस्योक्ताः सप्तमं च कृतापहम्॥ ३८॥**

व्रणशोथमें प्रथम विम्लापन ( पोटली बाँधकर उससे सेकना ) द्वितीय अवसेचन, तृतीय पुलिटस बाँधना, चतुर्थ छेदन, पंचम शोधन, षष्ठ रोपण और सप्तम वैकृतनाश यह व्रणकी चिकित्सा करनेकी क्रियाएँ क्रमसे कही हैं॥ ३७॥३८॥

**मातुलिङ्गाग्निमन्थौ च सुरदारुमहौषधम्। अहिंस्रा चैव रास्ना च प्रलेपो वातशोथनुत्॥ ३९॥**

बिजौरानींबू, अरणी, देवदारु, सोंठ, हींस और रायसन इन सबको एकत्र मिलाकर पीस कर प्रलेप करनेसे वातज व्रणशोथ नष्ट होता है॥ ३९॥

**कल्कः काञ्जिकसंपिष्टः स्निग्धः शाखोटकत्वचः। सुपर्ण इव नागानां वातशोथविनाशनः॥ ४०॥**

सिहोंडेकी छालको काँजीमें पीस कर घृत मिलाकर प्रलेप करनेसे वातजव्रणशोथ इस प्रकार नष्ट होता है जैसे गरुड सर्पोंका तत्काल नाश कर देता है॥ ४०॥

**शिरीषोन्मत्तबीजानि हिंस्रा काला सुदर्शनः। तंडुलीयकमूलञ्च प्रलेपः शोथनाशनः॥ ४१॥**

सिरसके बीज, धतूरेके बीज, हींस, कलम्बक, सुदर्शन और चौलाईकी जड इनको एकत्र पीसकर प्रलेप करनेसे व्रणशोथ नष्ट होता है॥ ४१॥

**दूर्वा च नलमूलश्च मधुकं चन्दनं तथा । शीतलाश्च गणाः सर्वे प्रलेपः पित्तशोथहा ॥ ४२ ॥**

दूब, नलकी जड, मुलैठी, चन्दन और सर्व प्रकारकी शीतल औषधियाँ इनका प्रलेप पित्तजव्रणशोथको दूर करता है ॥ ४२ ॥

### बृहन्न्यग्रोधादिलेप।

**न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षवेतसशेलुभिः । चन्दनद्वयमञ्जिष्ठायष्टीसूरणगैरकैः ॥ ४३ ॥ शतधौतघृतोन्मिश्रैर्लेपो रक्तप्रसादनः । दाहपाकरुजास्रावशोफनिर्वापणः परः ॥ ४४ ॥**

वड, गूलर, पीपल, पाखर, बेंत, बेल, चन्दन, लालचन्दन, मजीठ, मुलैठी, जमीकन्द और गेरु इन सबको एकत्र पीसकर सौबार धुले हुये घीमें मिलाकर लेप करनेसे रुधिर स्वच्छ होता है, तथा दाह, पकना, पीडा, स्राव और सूजन ये सब दूर होते हैं॥ ॥ ४३ ॥ ४४ ॥

**विधिर्विषघ्नो विषजे पित्तघ्नोऽपि हितो विधिः ॥ ४५ ॥**

विषजव्रणशोथमें विषनाशक चिकित्सा करनी चाहिए और इसमें पित्तनाशक विधि भी हितकारी है ॥ ४५ ॥

**अजगन्धाजशृङ्गी च काला सरलमेव च । एकांशिकाश्वगन्धा च प्रलेपः श्लेष्मशोथहा ॥ ४६ ॥**

अजगन्धा ( वनतुलसी ), मेढाशिंगी, कलम्बक, धूपसरल, काला निसोत और असगंध इन सबको एकत्र पीसकर प्रलेप करनेसे कफजव्रणशोथ नष्ट होता है ॥ ४६ ॥

**पुनर्नवादारुशिग्रुदशमूलमहौषधैः । कफवातकृते शोथे लेपः कोष्णो विधीयते ॥ ४७ ॥**

पुनर्नवा, देवदारु, सहिंजना, दशमूल और सोंठ इनको एकत्र पीसकर मंदोष्ण करके प्रलेप करनेसे कफवातजनित शोथ नष्ट होता है ॥ ४७ ॥

**पिण्डीतकात्रयं लोध्रं पूर्वजैश्च प्रकीर्तिताः । वर्गास्त्रयः प्रलेपेन शोथे सर्वकृते हितः ॥ ४८ ॥**

पहिले पिण्डीतक और लोध्रादिक जो तीन वर्ग कहे हैं उनको पीसकर प्रलेप करनेसे सर्व प्रकारके व्रणशोथ नष्ट होते हैं ॥ ४८ ॥

**स्निग्धाम्ललवणैर्वाते स्निग्धः शीतः पयोऽन्वितः। पित्ते कोष्णः कफे क्षारमूत्राढयस्तत्प्रशान्तये ॥ ४९ ॥**

वातजव्रणशोथमें स्निग्ध अम्ल और लवणमिश्रित प्रलेप करना चाहिये, पित्तजव्रणशोथमें स्निग्ध, शीतल और दूध मिश्रित प्रलेप करना चाहिये और कफजव्रणशोथमें मंदोष्ण, क्षार तथा गोमूत्रादिक मिश्रित प्रलेप करना चाहिये ॥ ४९ ॥

**न रात्रौ लेपनं कुर्य्याद्दत्तश्च पतितं तथा । न च पर्युषितं चैव शुष्यमाणं न धारयेत् ॥ ५० ॥**

रात्रिमें प्रलेप नहीं करना चाहिये यदि किया हुआ लेप पतित हो जाय तो उसका दूसरी बार लेप नहीं करे और जो किया हुआ लेप सूख जाय तो तत्काल उसको छुड़ादेना चाहिये एवं बासी लेप नहीं करना चाहिये ॥५० ॥

**न प्रशाम्यति यः शोथः प्रलेपादिविधानतः । द्रव्याणि पाचनीयानि दद्यात्तत्रोपनाहने ॥ ५१ ॥**

जो व्रणशोथ प्रलेपादिकी विधिसे शांत नहीं हो तो व्रणको पकानेवाली औषधियोंको बाँधकर शांत करे ॥ ५१ ॥

**शोथयोरुपनाहन्तु कुर्य्यादामविदग्धयोः । प्रशाम्यत्यविदग्धस्तु विदग्धः पाकमेति च ॥ ५२ ॥**

जो व्रणकी सूजन कच्ची हो अथवा अच्छे प्रकारसे न पकी हो तो उसके ऊपर उपनाह स्वेद देना चाहिये । यदि सूजन कच्ची हो तो उपनाह स्वेद देनेसे शांत हो जाती है और पकने लगी हो तो तत्काल पक जाती है ॥ ५२ ॥

**कटुतैलान्वितैर्लेपात् सर्पनिर्मोकभस्मभिः । चयः शाम्यति गण्डस्य प्रकोपः स्फुटति ध्रुवम् ॥ ५३ ॥**

साँपकी कैंचलीको जलाकर भस्म करलेवे, फिर इस भस्मको कडवे तेलमें मिलाकर लेप करनेसे व्रण शोथकी पीडा शांत होती है और व्रणकी गाँठ तत्काल फूट जाती है ॥ ५३ ॥

**दण्डोत्पलकमूलेन पिटिका संप्रलेपिता । तंडुलोदकपिष्टेन नाशमायात्यसंशयम् ॥ ५४ ॥**

दंडोत्पलकी जडको चावलोंके जलमें पीसकर व्रणकी पिड़िकाके ऊपर प्रलेप करनेसे व्रणशोथ अवश्य नष्ट होता है ॥ ५४ ॥

### उपनाहद्रव्य ।

**सतिला सातसी बीजा दध्यम्ला सक्तुपिण्डिका । सकिण्वकुष्ठलवणा शस्ता स्यादुपनाहने ॥ ५५ ॥**

तिल, अलसीके बीज, दही, काँजी, सत्तूकी पिंडी, खल, कूठ और लवण ये सब उपनाहकर्म्ममें प्रयोग करने चाहिये ॥ ५५ ॥

**शणमूलकशिग्रूणां फलानि तिलसर्षपाः । सक्तवः किण्वमतसी प्रदेहः पाचनः स्मृतः ॥ ५६ ॥**

सन, मूली सहिंजनेके बीज, तिल, सरसों, सत्तू, खल और अलसी–इन सबको एकत्र पीसकर प्रलेप करनेसे व्रणशोथ अच्छे प्रकारसे पकजाता है ॥ ५६ ॥

**संपूरणैः स्नेहपानैः संदिग्धैश्चोपनाहनैः ॥ प्रदेहपरिषेकैश्च वातव्रणमुपाचरेत् ॥ ५७ ॥**

सर्वप्रकारके स्नेहपान, सर्वप्रकारके उपनाह स्वेद, प्रलेप और परिषेक ये सब वातजव्रणशोथमें प्रयोग करने चाहिये ॥ ५७ ॥

**शीतलैर्मधुरास्निग्धैः प्रदेहपरिषेचनैः । अन्नपानाशनैः सर्वैः पित्तव्रणमुपाचरेत ॥ ५८ ॥**

पित्तजव्रणशोथमें समस्त शीतल, मधुर और स्निग्ध पदार्थोंके प्रलेप, परिसेचन, अन्न, पान और भोजन ये सब प्रयोग करने चाहिये ॥ ५८ ॥

**रूक्षैः कटुभिरुष्णैश्च प्रदेहपरिषेचनैः । कफव्रणं प्रशमयेत्तथा लङ्घनपाचनैः ॥ ५९ ॥**

कफजव्रणशोथमें रूक्ष, कटु और उष्ण प्रलेप, परिसेचन, लंघन और पाचन ये सब प्रयोग करने चाहिये ॥ ५९ ॥

**रुजावतां दारुणानां कठिनानां तथैव च । शोथानां स्वेदनं कार्यं ये चाप्येवंविधा व्रणाः ॥ ६० ॥**

जो व्रणशोथ वेदनायुक्त, दारुण और कठिन हो उसके ऊपर स्वेदन करना चाहिये और जो व्रणकी सूजन भी इसी प्रकार हो तो उसके ऊपर भी उपनाह स्वेद देना चाहिये ॥ ६० ॥

### रक्तमोक्षण ।

**वेदनोपशमार्थाय तथा पाकभयादपि । सुचिरोत्पतिते शोथे कार्य्यं शोणितमोक्षणम् ॥ ६१ ॥**

वेदनाके शमन होनेके लिये और पाकके भयसे चिरकालसे उत्पन्न हुई सूजनमेंसे रुधिर निकलवाना चाहिये ॥ ६१ ॥

**सशोथे कठिने श्यामे सरक्ते वेदनावति । संरब्धे विषमे वापि व्रणे विस्रावणं हितम् ॥ ६२ ॥**

जो व्रणमें सूजन हो, व्रण कठिन, काला, लाल, अत्यन्त वेदनायुक्त, स्तब्ध और विषम हो तो विस्रावणविधि करनी चाहिये ॥ ६२ ॥

**वातपित्तप्रदुष्टेषु दीर्घकालानुबन्धिषु । विरेचनं प्रशंसन्ति व्रणेषु व्रणकोविदाः ॥ ६३ ॥**

जो व्रण वातपित्तसे दूषित हो, तथा जो बहुत दिनोंके हैं उन व्रणोंमें व्रणको जाननेवाले वैद्य विरेचन देवे ॥ ६३ ॥

अन्तः पूयिष्ठवक्रेषु सर्वैवोत्सर्गवत्स्य-पि । गतिमत्सु च रोगेषु भेदनं भा-तमुच्यते ॥ ६४ ॥

जिस व्रणके भीतर राध भररही हो, जिसका मुँह होगया हो, जिसके चारोंओर राध फैल गई हो अर्थात् भीतरसे पोलासा हो गया हो तो ऐसे व्रणको एवं नाडी व्रणको तत्काल फोड देवे ॥ ६४ ॥

## शस्त्रसे भेदन निषेध।

बालवृद्धासहक्षीणभीरूणां योषिता-मपि । मर्मोपरि च जातेषु भेदनं द्रव्यलेपनम् ॥ ६५ ॥

बालक, वृद्ध, जो शस्त्रभेदनको न सह सके ऐसा मनुष्य, क्षीणमनुष्य, डरपोक तथा स्त्रियें इनके उत्पन्न हुए व्रण एवं मर्म्मस्थानोंमें उत्पन्न हुए व्रणको औषधियोंका लेप करके भेदन करे, शस्त्रसे कदापि नहीं चीरे ॥ ६५ ॥

चिरबिल्वाग्निको दन्ती चित्रको ह-यमारकः । कपोतकाकगृध्राणां पुरी-षाणि च दारुणम् ॥ ६६ ॥

करंज, भिलावे, दंती, चीता, कनेर, कबूतर कौआ और गीधकी विष्ठा इन सबको एकत्र करके प्रलेप करनेसे व्रण तत्काल फूटजाता है ॥ ६६ ॥

अत्यर्थं कठिना यान्ति शोथाः पाच-नभेदनम् । द्रव्याणां पिच्छलानां त्व-ङ्मूलेन परिपीडिताः ॥६७॥ यवगो-धूममाषाणां चूर्णानि च समासतः । शुष्यमाणमुपेक्षेत प्रदेहं पीडनं प्रति ॥ न चापि मुखमालिम्पेत्तथा दोषः प्र-सिच्यति ॥ ६८ ॥

जो शोथ अत्यन्त कठिन हो तो पकाना और भेदन करना चाहिए अत्यन्त चिकनी औषधियोंकी जडकी छालको पीसकर व्रणशोथपर लगानेसे सूजन नष्ट होजाती है जौ, गेहूँ और उडद इनको एकत्र पीसकर लुपरी बनाकर बाँधनेसे तत्काल सूजन नष्ट हो जाती है। सूजनको सुखानेके लिये जो लेप करे उसको सुखा देना चाहिए, किन्तु गीलाही नहीं छुडाना चाहिए क्योंकि प्रदेह सूखनेसे व्रणका पीड़न हो जाता है। और सूजनके मुखपर लेप नहीं करना चाहिये क्योंकि इस प्रकार करनेसे सूजनमेंसे दोष स्रवते हैं ॥ ६७ ॥ ६८ ॥

## शोधन।

ततः प्रक्षालनः क्राथः पटोलनिम्ब-पत्रजः । अविशुद्धे विशुद्धे तु न्यग्रो-धादित्वगुद्भवः ॥ ६९ ॥

पश्चात् पटोलपत्र और नीमके पत्तोंका काथ बनाकर उससे व्रणको धोवे । न्यग्रोधादिगणकी औषधियोंकी छालका काथ बनाकर शुद्ध और अशुद्ध सर्व प्रकारके व्रणोंको धोवे ॥ ६९ ॥

पञ्चमूलीद्वयं वाते न्यग्रोधादिश्च पै-त्तिके । आरग्वधादिको योज्यः कफ-जे सर्वकर्म्मसु ॥ ७० ॥

दशमूलका काथ वातजव्रणमें, न्यग्रोधादिगणकी औषधियोंका काथ पित्तजव्रणमें और आरग्वधादि-गणकी औषधियोंका काथ कफके व्रणमें शोधनके लिये उत्तम है। अथवा सब कर्मोंमें प्रयोग करने चाहिये ॥ ७० ॥

त्रिफला खदिरो दार्वी न्यग्रोधादि बलाकुशाः । निम्बकोलकपत्राणि कषायाः शोधने हिताः ॥ ७१ ॥

त्रिफला, खैर, दारुहलदी, न्यग्रोधादिगणकी औषधियाँ, खिरैंटी,, कुशा, नीम और बेरीके पत्ते इन सबके काथ व्रणके शोधनमें अत्यन्त हितकारी हैं ॥ ७१ ॥

गृहधूमः सलवणः सकिण्वतिलचित्र-कः । भेदो दुष्टव्रणान्याशु शोधये-न्मधुमिश्रितः ॥ ७२ ॥

घरका धुँआसा, सैंधानमक, खल, तिल और चीता इन सबको एकत्र पीसकर शहदमें मिलाकर प्रयोग करनेसे भेद, दुष्टव्रण प्रभृति सब रोग नष्ट हो जाते हैं ॥ ७२ ॥

तिलसैन्धवयष्ट्याह्वनिम्बपत्रनिशायु-गैः । त्रिवृद्घृतयुतैः पिष्टैः प्रलेपो व्रणशोधनः ॥ ७३ ॥

तिल, सैंधानमक, मुलैठी, नीमके पत्ते, हलदी, दारुहलदी और निसोत इन सबको एकत्र पीसकर घृतमें मिलाकर प्रलेप करनेसे व्रण शुद्ध होता है॥७३

**एकं वा शारिवामूलं सर्वव्रणविशोधनम् ॥ ७४ ॥**

केवल एक शारिवाकी जड़को पीस कर प्रलेप करनेसे सब प्रकारके व्रण शुद्ध होते हैं ॥ ७४ ॥

**निम्बपत्रतिलैः कल्को मधुना क्षतशोधनः। रोपणः सर्पिषा युक्तो यवकल्केऽप्ययं विधिः ॥ ७५ ॥**

नीमके पत्ते और तिल इनको एकत्र पीसकर शहदमें मिलाकर लेप करनेसे व्रण शुद्ध होता है। इसी प्रकार जौके कल्कमें घी मिलाकर व्रणपर लगानेसे व्रण भरने लगता है ॥ ७५ ॥

**व्रणान् विशोधयेद्वर्त्या सूक्ष्मास्य संधिवर्त्मजान् । अभयात्रिवृतादन्तीलाङ्गलीमधुसैन्धवैः ॥ ७६ ॥**

सन्धि और वर्त्ममें उत्पन्न हुए सूक्ष्म व्रणोंको हरड, निसोत, दंती, कलिहारी, शहद और सैंधानमक इनकी बत्ती बनाकर शोधे अर्थात् व्रणमें लगावे॥७६॥

**अपेतपूतिमांसानां मांसस्थानमरोहताम्। कल्कस्तु रोपणो देयस्तिलजो मधुसंयुतः ॥ ७७ ॥**

जो व्रण मांसमें हो और उसमेंसे सडाहुआ मांस निकलता हो और भरता न हो तो उसके ऊपर तिलोंका कल्क शहदमें मिलाकर लगानेसे व्रण भरने लगता है ॥ ७७ ॥

**निम्बपत्रमधुभ्यान्तु युक्तः संशोधनः परः। पूर्वाभ्यां सर्पिषा वापि युक्तः संरोपणः परः ॥ ७८ ॥**

नीमके पत्ते और शहदको एकत्र पीसकर,व्रणपर लगानेसे व्रण शुद्ध होता है। अथवा पूर्वोक्त औषधियोंको घृतमें मिलाकर प्रयोग करनेसे व्रण भरजाता है ॥ ७८ ॥

**निम्बपत्रघृतक्षौद्रदार्वीमधुकसंयुता । वर्त्तिस्तिलानां कल्को वा शोधयेद्रोपयेद्व्रणान् ॥ ७९ ॥**

नीमके पत्ते, घी, शहद,दारुहलदी और मुलैठी इनको एकत्र पीसकर बत्ती बनाकर अथवा केवल तिलोंका कल्क बनाकर लगानेसे व्रण शुद्ध होता है तथा भरता है ॥ ७९ ॥

**अश्वगन्धारुहालोध्रकट्फलं मधुयष्टिका । समङ्गा धातकीपुष्पं परमं व्रणरोपणम् ॥ ८० ॥**

असगन्ध, कुटकी, लोध, कायफल, मुलैठी, मजीठ और धायके फूल ये व्रणको भरनेके लिये उत्तम औषधियां हैं ॥ ८० ॥

**प्रपौण्डरीकं जीवन्ती गोजिह्वाधातकी बला । रोपणं सतिलं दद्यात् प्रलेपं सघृतं व्रणे ॥ ८१ ॥**

पुंडेरिया, जीवंती, गोजिया, धायके फूल, खिरैंटी और तिल इनको एकत्र पीसकर घृत मिलाकर प्रलेप करनेसे व्रण भरजाता है ॥ ८१ ॥

**यष्टी तिलाः सुपिष्टा वा सघृता व्रणरोपणे । धातकीचन्दनबलासमङ्गामधुकोत्पलैः । दार्वीमेदातिलैर्लेपः ससर्पिर्व्रणरोपणः ॥ ८२ ॥**

मुलैठी और तिलोंको एकत्र पीसकर घृत मिलाकर लेप करनेसे व्रण भरजाता है अथवा धायके फूल-चंदन, खिरैंटी, मजीठ, मुलैठी, कमल, दारुहलदी, मेदा और तिल इन सबको एकत्र पीसकर घृत मिलाकर व्रणपर लगानेसे व्रण भरजाता है ॥ ८२ ॥

**निम्बपत्रतिलादन्तीत्रिवृत्सैन्धवमाक्षिकम् । दुष्टव्रणप्रशमनो लेपः शोधनकेशरी ॥ ८३ ॥**

नीमके पत्ते, तिल, दंती, निसोत, सैंधानमक और शहद इन सबको एकत्र पीसकर प्रलेप करनेसे दुष्टव्रण भरता है, यह लेप व्रणको शुद्ध करनेमें अत्यंत उत्तम है ॥ ८३ ॥

वसुकार्जुननिकुम्भमांसीलोध्रने-शाङ्कुरैः । तिलदार्वीशिखिशिखानिम्बैर्लेपो दुष्टव्रणापहः ॥ ८४ ॥

सफेदमंदार, अर्जुनकी छाल, कोहली, बालछड़, लोध, हलदी, दारुहलदी, तिल, मोरशिखा और नीमके पत्ते सबको एकत्र पीसकर प्रलेप करनेसे दुष्टव्रण शमन होता है ॥ ८४ ॥

कट्फलदाडिमरजनीप्रियंगुफलताम्र-पुष्पिकापुष्पैः । धात्रीरससंपिष्टैर्दुष्ट-व्रणरोपणः कल्कः ॥ ८५ ॥

कायफल, अनारके फलकी छाल, हलदी, फूलप्रियंगु और धायके फूल सबको आमलोंके रसमें पीसकर लेप करनेसे दुष्टव्रण शमन होता है ॥८५॥

सर्षपतैलविमिश्रो रविकरसंशोषितस्तु सप्ताहम् । विषनिशयोः समभागो दुष्टव्रणनाशनः कथितः ॥८६॥

अतीस और हलदी इनको एकत्र पीसकर सरसोंके तेलमें मिलाकर सात दिनतक धूपमें सुखाकर व्रणपर लगावे तो दुष्टव्रण शमन होता है ॥ ८६ ॥

गम्भीरे शुष्कमांसे च व्रणे चोच्छादनं मतम् । अपामार्गोऽश्वगन्धा च तालपत्री तथैव च । उच्छादने प्रशस्यन्ते काकोल्यादिश्च यो गणः॥८७॥

जो व्रण गम्भीर हो और उसका मांस सूख गया हो तो उच्छादनविधि करनी चाहिये । चिरचिटा, असगंध, मूसाकर्णी ( अथवा मुसली ) और काकोल्यादिगणकी समस्त औषधियाँ ये सब उच्छादनकर्म्ममें प्रयोग करनी चाहिएँ ॥ ८७ ॥

सुषवीपत्रधत्तूरकर्णमोटकुठेरकाः । पृथगेते प्रलेपेन गम्भीरव्रणरोपणाः॥८८॥

कलौंजीके पत्ते, धतूरेके पत्ते, कर्णमोटलता और करेला इन सबको अलग अलग पीसकर पृथक् पृथक् प्रलेप करनेस गहरा व्रण भी भरजाता है ॥ ८८ ॥

ककुभोदुम्बराश्वत्थजम्बूकफललोध्रजैः । त्वक्चूर्णैश्चूर्णिताः क्षिप्रं संरोहन्ति व्रणं ध्रुवम् ॥ ८९ ॥

अर्जुनकी छाल, गूलरकी छाल, पीपलकी छाल, जामुनकी छाल और लोध इन सबका चूर्ण करके व्रणके ऊपर डालनेसे व्रण भरजाता है ॥ ८९ ॥

सदाहा वेदनावन्तो ये व्रणा मारुतोत्तराः । तेषां तिलानुमांश्चैव भृष्टान् पयसि निर्वृतान् । तेनैव पयसा पिष्ट्वा दद्यादालेपनं भिषक् ॥ ९० ॥

जो वातके व्रण दाह और वेदनायुक्त हों तो उनमें तिल और अलसीको दूधमें भूनकर और दूधमें पकाकर पीसकर एवं लेप करनेसे व्रण भरजाता है ॥ ९० ॥

द्विपञ्चमूलकल्केन क्वथितेनाम्भसापि वा । सर्पिषा सह तैलेन कोष्णेन परिषेचयेत् ॥ ९१ ॥

दशमूलके कल्क अथवा काथके द्वारा उपर्युक्त व्रणोंको धोना चाहिये अथवा घृत और तेलको मिलाकर मंदोष्ण करके व्रणपर सेचन करना चाहिये ९१

यवचूर्णं समधुकं सह तैलेन सर्पिषा । दद्यात्प्रलेपनं कोष्णं दाहशूलोपशान्तये ॥ ९२ ॥

जौका चूर्ण, मुलेठीका चूर्ण, तेल और घी इन सबको एकत्र मिलाकर सुहाता २ व्रणपर लेप करनेसे दाह और शूल शांत होता है ॥ ९२ ॥

उच्छूनमृदुमांसानां व्रणानामवसादनम् । जातीपुष्पं मनोह्वा च स्नुहीकाससचित्रकैः ॥ ९३ ॥

चमेलीके फूल, मैनशिल, थूहर और चीता इनको एकत्र पीसकर ऊपरको उठे हुए और मृदु मांसवाले व्रणपर लेप करे इससे अवसादन होता है अर्थात् उठा हुआ मांस नीचेको बैठजाता है ॥ ९३ ॥

**मांसोत्थितांश्चिरोत्थांश्च दुःशोथकठिनान्व्रणान् । दण्डोद्भूतसमायुक्ताञ्छोधयेत् क्षारकर्मणा ॥ ९४ ॥**

मांसमें उत्पन्न हुए, बहुत दिनोंके पुराने, दुष्टशोथयुक्त, कठिन और दण्डसे उत्पन्न हुए ऐसे व्रणोंको क्षार कर्मके द्वारा शुद्ध करे ॥ ९४ ॥

**वातादिभूतान्सस्रावान् धूपयेदुग्रवेदनान् । यवाज्यभूर्जमदनश्रीवेष्टकसुराह्वयैः ॥ ९५ ॥ श्रीवासगुग्गुल्वगुरुसालनिर्यासधूपिताः । काठिनत्वं व्रणा यान्ति नश्यन्त्यास्राववेदनाः ॥ ९६ ॥**

वातादि दोषोंसे उत्पन्न हुए, स्रावयुक्त और जिनमें उग्रवेदना हो ऐसे व्रणोंको जौ, घी, भोजपत्र, मैनफल, श्रीवेष्ट ( बिरोजा ), देवदारु, श्रीवास (लोबान), गूगल, अगर और राल इन सबकी धूनी देनेसे व्रण कठिन होजाते हैं तथा स्राव और पीडा शमन होती है ॥ ९५ ॥ ९६ ॥

**रक्तपित्तविषागन्तुगम्भीरान्सोष्मणान्व्रणान् । क्षीररोपणभैषज्यशृतेनाज्येन रोपयेत् ॥ ९७ ॥**

रक्त और पित्तसे उत्पन्न हुए, विषसे उत्पन्न हुए, आगन्तुक, गम्भीर और उष्णतायुक्त ऐसे व्रणोंको दूध और रोपण औषधियोंसे पकाये हुए घृतसे रोपण करे ॥ ९७ ॥

**निर्वापनघृतं क्षौद्रं तैलं मधुकचन्दनम् । लेपनं शोथरुग्दाहरक्तं निर्वापयेद्व्रणान् ॥ ९८ ॥**

घी, शहद, तेल, मुलैठी और चन्दन इन सबको एकत्र मिलाकर व्रणमें प्रलेप करनेसे सूजन, व्रणकी पीडा, दाह और विकृतरुधिर दूर होता है ॥ ९८ ॥

**करञ्जारिष्टनिर्गुण्डी रसो हन्याद्व्रणकृमीन् ।**

करंज, नीमके पत्ते और निर्गुण्डी इनका रस निकालकर व्रणके ऊपर डालनेसे व्रणके कृमि नष्ट होजाते हैं।

**कलायविदलीपत्रं कोशाम्रास्थि च पूरणात् । सुरसादिरसैः सेको लेपनं लशुनेन वा ॥ ९९ ॥ निम्बपत्रवचाहिंगुसर्पिर्लवणसर्षपैः । धूपनं स्याद्व्रणे देयं कृमिकंडूरुजापहम् ॥ १०० ॥**

मटर, निसोतके पत्ते और कोशाम्रके भीतरकी गुठली इनको एकत्र पीसकर व्रणमें भरनेसे व्रण भर जाता है। अथवा तुलसी आदि औषधियोंके रसको परिसेचन करनेसे या लशुनको पीसकर लेप करनेसे किंवा नीमके पत्ते, वच, हींग, घी, सैंधानमक और सरसों इन सबको एकत्र पीसकर इनका धूप देनेसे व्रणकी खुजली, कृमि और पीडा शान्त होती है ॥ ९९ ॥ १०० ॥

**रोमाकीर्णो व्रणो यस्तु न सम्यगुपरोहति । क्षुरकर्त्तरिसंदंशैस्तस्य रोमाणि निर्हरेत् ॥ १०१ ॥**

जो व्रण अत्यन्त रोमोंसे व्याप्त होनेके कारण अच्छे प्रकारसे न भरे तो उसके ऊपरके रोमोंको उस्तरे, कैंची अथवा अन्यान्यशस्त्रसे काटदेना चाहिए या दांतोंसे काटदेना चाहिए ॥ १०१ ॥

**रोमस्थाने यदा रोमव्रणशान्ते च नो भवेत् । तत्र वैद्येन कर्त्तव्यो रोमसञ्जयनो विधिः ॥ १०२ ॥**

जो व्रणके आरोग्य होनेपर रोमोंके स्थानमें रोग उत्पन्न न हों तो यहाँ वैद्यको रोमोंको उत्पन्न करनेवाली चिकित्सा करनी चाहिए ॥ १०२ ॥

**कपोतवङ्कालशुनं सशीर्षं ससैन्धवं चित्रकमूलमिश्रम् । तदश्वलेण्डस्य रसेन पिष्टं व्रणे प्रलेपो भवने हि रोम्णाम् ॥ १०३ ॥**

ब्राह्मी, लशुन, अगर, सैंधानमक और चीतेकी जड इन सबको एकत्र घोडेकी लीदके रसमें पीसकर व्रणपर लेप करनेसे व्रणके स्थानमें रोम उत्पन्न होजाते हैं ॥ १०३ ॥

**ये क्लेदपाकस्रुतिगन्धवंतो व्रणाश्चिरोत्थाः सरुजः सशोथाः । प्रयान्ति**

**ते गुग्गुलुमिश्रितेन पीतेन शान्ति त्रिफलारसेन ॥ १०४ ॥**

जिस व्रणका पाक क्लेदयुक्त हो, व्रण स्रवता हो, दुर्गंध आती हो और बहुत कालसे उत्पन्न हुआ हो पीडायुक्त और जिसमें सूजन हो उसमें त्रिफलेके काथमें गूगल डालकर पान करे ॥ १०४ ॥

**पटोलनिम्बासनसारधात्रीपथ्याक्षनिर्यूहमहर्मुखेषु । नरः पिबेद्गुग्गुलुना विसर्पविस्फोटदुष्टव्रणशान्तिमिच्छन् ॥ १०५ ॥**

पटोलपत्र, नीमके भीतर की छाल, विजयसार, आमले, हरड और बहेड़ा इनका काथ बनाकर उसमें गूगल डालकर नित्य प्रातःकाल पीनेसे विसर्प, विस्फोटक तथा दुष्टव्रण शान्त हो जाते हैं ॥ १०५ ॥

**मनःशिला समञ्जिष्ठा सलाक्षारजनीद्वयम् । प्रलेपात्सघृतः क्षौद्रस्त्वग्विशुद्धिकरः परः ॥ १०६ ॥**

मैनशिल, मजीठ, लाख, हलदी और दारुहलदी इनको एकत्र पीसकर शहद और घीमें मिलाकर प्रलेप करनेसे त्वचा शुद्ध होती है और व्रणका स्थान फिर शरीरके वर्णके समान होजाता है ॥ १०६ ॥

**पूतिगन्धिविवर्णांश्च महास्रावान्महारुजः । व्रणानशुद्धान्विज्ञाय शोधनैस्समुपाचरेत् ॥ १०७ ॥**

जिनमें अत्यन्त दुर्गन्ध आती हो, जिनका रंग बुरा हो, जिनमेंसे पानी, राध आदि अत्यन्त स्रवता हो और जिनमें अत्यन्त पीडा हो ऐसे व्रणोंको अशुद्ध समझकर शोधन करे ॥ १०७ ॥

### व्रणरोगियोंका भोजन ।

**जीर्णशाल्योदनं स्निग्धमल्पमुष्णं द्रवोत्तरम् । भुञ्जानो जाङ्गलैर्मांसैः शीघ्रं व्रणमपोहति ॥ १०८ ॥**

व्रणरोगियोंको स्निग्ध, अल्प, उष्ण और पतला ऐसा पुराने शालिचावलोंका भात, जांगलप्रदेशके जीवोंके मांसरसके साथ भक्षण करनेके लिये देवे इससे शीघ्र ही व्रण नष्ट होजाते हैं ॥ १०८ ॥

**तंडुलीयकजीवन्तीसुनिषण्णकवास्तुकैः । कालमूलकवार्त्ताकुपटोलैः कारवेल्लकैः ॥ १०९ ॥ सदाडिमैः सामलकैर्घृतभृष्टैः ससैन्धवैः । अन्यैरेवं गुणैर्वापि मुद्गादीनां रसेन वा ॥ ११० ॥**

चौलाई, जीवंती, शिरिआरी, बथुआ, नाडीका शाक, मूली, बैंगन, परवर, करेला, अनार और आमले इनको घीमें भूनकर सैंधानमक डालकर इनके साथ अथवा इनके समान अन्यगुणोंवाली वस्तुओंके साथ या मूँग आदिके रसके साथ भोजन करना चाहिये ॥ १०९ ॥ ११० ॥

### अपथ्य ।

**अम्लं दधि च शाकञ्च मांसमानूपमौदकम् । क्षीरं गुरूणि चान्नानि व्रणे च परिवर्जयेत् ॥ १११ ॥**

खटाई, दही, शाक, अनूपदेश और जलचरजीवोंका मांस, दूध और भारी अन्न इन सबको व्रणरोगी त्याग देवे ॥ १११ ॥

**दिवानिद्राविहीनश्च निर्वातगृहसेवकः । व्रणी वैद्यवशे तिष्ठन् शीघ्रं व्रणमपोहति ॥ ११२ ॥**

जो व्रणरोगी दिनमें शयन नहीं करता और वातरहित स्थानमें निवास करता है तथा वैद्यके बचनोंके अनुसार चलता है तो उसका व्रण शीघ्र ही नष्ट होजाता है ॥ ११२ ॥

**व्रणे श्वयथुरायासात् स च रागश्च जागरात् । तौ च रुक् च दिवास्वापात्ते च मृत्युश्च मैथुनात् ॥ ११३ ॥**

व्रणरोगमें परिश्रम करनेसे सूजन आती है, रात्रिमें जागनेसे लाली बढती है, दिनमें सोनेसे सूजन, लाली तथा पीडा ये तीनों होती हैं और मैथुन करनेसे सूजन, लाली, पीडा और मृत्यु ये चारों होती हैं ॥ ११३ ॥

यश्छिनत्यामसज्ञानाद्यश्च पक्कमुपेक्षते। श्वपचाविव मन्तव्यो तावनिश्चितकारिणौ ॥ ११४ ॥

जो मूर्खवैद्य अज्ञानसे अपक्क व्रणको पक्क समझकर चीर देता है और जो पक्ककी उपेक्षा करता है अर्थात् पक्कको कच्चा समझकर नहीं चीरता ऐसे वैद्योंको चाण्डालके समान समझना चाहिये ॥ १४४ ॥

इति श्रीवंगसेने भाषाटीकायां व्रणशोथाधिकारः समाप्तः ॥ ५० ॥

---

## अथ आगन्तुकव्रणरोगाधिकार।



नानाधारामुखैः शस्त्रैर्नानास्थाननिपातितैः। भवन्ति नानाकृतयो व्रणास्तांस्तान् निबोध मे ॥ १ ॥

अनेक प्रकारकी धारवाले और अनेक प्रकारके मुखवाले शस्त्र, शरीरके अनेक स्थानोंमें लग जानेसे नानाप्रकारकी आकृतिवाले व्रण होते हैं, उनके लक्षणोंको कहते हैं ॥ १ ॥

### आगन्तुकव्रणकी संख्या और संप्राप्ति।

छिन्नं भिन्नं तथा विद्धं क्षतं पिच्चितमेव च। घृष्टमाहुस्तथा षष्ठं तेषां वक्ष्यामि लक्षणम् ॥ २ ॥

छिन्न, भिन्न, विद्ध, क्षत, पिच्चित और घृष्ट, ऐसे ये आगन्तुक व्रण छः प्रकारके हैं अब इनके लक्षण कहता हूँ ॥ २ ॥

### छिन्नके लक्षण।

तिर्यक् छिन्न ऋजुर्वापि व्रणो यस्त्वायतो भवेत्। गात्रस्य पाटनं तद्धि छिन्नमित्यभिधीयते ॥ ३ ॥

जो व्रण तिरछा, सीधा अथवा लम्बा हो और शरीरका एक अंग कटकर गिरजाय या नहीं गिरे उसको छिन्न व्रण कहते हैं ॥ ३ ॥

### भिन्नके लक्षण।

शक्तिकुन्तेषुखड्गाग्रविषाणैराशयो हतः। यत्किञ्चित् प्रस्रवेत्तद्धि भिन्नलक्षणमुच्यते ॥ ४ ॥

बर्छी, भाला, बाण, तलवारकी नोक और विषाण ( दांत सींग ) इनसे जो कोठेमें आमाशयादियन्त्र छिद् जायँ और उनमेंसे कुछ रुधिरनिकले तो उसको भिन्नव्रण कहते हैं ॥ ४ ॥

### कोष्ठके लक्षण।

स्थानान्यामाग्निपक्वानां मूत्रस्य रुधिरस्य च। हृदुण्डुकः फुप्फुसश्च कोष्ठ इत्यभिधीयते ॥ ५ ॥

आमाशय, अग्न्याशय, पक्वाशय, मूत्राशय, रक्ताशय, यकृत, प्लीहा, हृदय, मलाशय और गठिया इन स्थानोंको कोष्ठ कहते हैं ॥ ५ ॥

### इन भेदोंके लक्षण।

तस्मिन् भिन्ने रक्तपूर्णे ज्वरो दाहश्च जायते। मूत्रमार्गगुदास्येभ्यो रक्तं घ्राणाच्च गच्छति ॥ ६ ॥ मूर्च्छाश्वासतृषाध्मानमभक्तच्छन्द एव च। विण्मूत्रवातसङ्गश्च स्वेदास्रावोऽक्षिरक्तता ॥ ७ ॥ लोहगन्धित्वमास्यस्य गात्रदौर्गन्ध्यमेव च। हृच्छूलं पार्श्वयोश्चापि विशेषं चात्र मे शृणु ॥ ८ ॥

उस कोष्ठमें शस्त्रसे छिद्र होनेसे रुधिर भरजाता है तब ज्वर और दाह होती है. मूत्रमार्ग, गुदा, मुख और नाकके द्वारा रुधिर निकलता है, मूर्च्छा, श्वास, तृषा, अफारा, अन्नमें अरुचि, मल, मूत्र और अधोवायुका अवरोध, पसीना अधिक आना, नेत्रोंमें लाली, मुखमें लोहेके समान गंध, शरीरमें दुर्गन्ध आती है, हृदय और पसलियोंमें शूल ये सब लक्षण होते हैं, अब कुछ विशेष लक्षण कहते हैं ॥ ६ ॥ ॥ ७ ॥ ८ ॥

### आमाशयस्थितरक्तके लक्षण ।

**अमाशयस्थे रुधिरे रुधिरं छर्दयत्यपि । आध्मानमतिमात्रञ्च शूलञ्च भृशदारुणम् ॥ ९ ॥**

आमाशयमें रुधिरके भरजानेसे रुधिरकी वमन होती है, पेट फुलजाता है और दारुण शूल होता है ॥ ९ ॥

### पक्वाशयस्थके लक्षण ।

**पक्वाशयगते चापि रुजागौरवमेव च । अधःकाये विशेषेण शीतता च भवेदिह ॥ १० ॥**

पक्वाशयमें रुधिरके भरजानेसे अत्यंत पीडा, शरीरमें भारीपन और कमरसे नीचेतक शरीर शीतल होता है ॥ १० ॥

### विद्धव्रणके लक्षण ।

**सूक्ष्मास्यशल्याभिहतं यदङ्गत्वाशयं विना । उत्तूडितं निर्गतं वा तद्विद्धमिति निर्दिशेत् ॥ ११ ॥**

आशयोंको छोडकर अन्य अंगोंमें बहुत बारीक नोकवाले शल्य अर्थात् सुई, कांटे आदि छिदजानेसे वह अंग ऊपरको ऊँचा हो जाता है, वह शल्य निकल जायँ अथवा ऊपरको आजाय तब उसको विद्धव्रण कहते हैं ॥ ११ ॥

### क्षतके लक्षण ।

**नातिछिन्नं नातिभिन्नमुभयोर्लक्षणान्वितम् । विषमं व्रणमङ्गेषु तत्क्षतं तु विनिर्दिशेत् ॥ १२ ॥**

जो व्रण न अत्यंत छिदा हो और न अत्यन्त कटा हो, एवं दोनों लक्षणोंसे युक्त हो तथा शरीरमें टेढा भेड़ा हो उसको क्षत कहते हैं ॥ १२ ॥

### पिच्चितके लक्षण ।

**प्रहारपीडनाभ्याञ्च यदङ्गं पृथुतां गतम् । सास्थि तत्पिच्चितं विद्यान्मज्जारक्तपरिप्लुतम् ॥ १३ ॥**

जो अंग हाड़सहित चोटके लगनेसे अथवा किसी भारी बोझके ऊपर पडनेसे पिचजाय, उसमें मज्जा और रक्त भरा हो तो उसको पिच्चितव्रण कहते हैं ॥ ॥ १३ ॥

### घृष्टके लक्षण ।

**घर्षणादभिघाताद्वा यदङ्गं विगतत्वचः । ऊषास्रावान्वितं तत्तु घृष्टमित्यभिधीयते ॥ १४ ॥**

घर्षणसे, अभिघातसे अथवा अन्यकारणोंसे जिस अंगकी त्वचा छिल जाय और अग्निके समान गरम रुधिर निकले उसको घृष्टव्रण कहते हैं ॥ १४ ॥

### शल्यसहितव्रणके लक्षण ।

**श्यावं सशोफं पिटिकाचितं च मुहुर्मुहुः शोणितवाहिनं । मृदून्नतं बुद्बुदतुल्यमांसं व्रणं सशल्यं सरुजं वदन्ति ॥ १५ ॥**

जो व्रण कृष्ण रक्तवर्ण मिश्रित हो, सूजनसहित हो जिसमें छोटी २ फुंसी अधिक हों, उनमेंसे वारंवार रुधिर बहे, गरम और बबूलेके समान ऊपरको उठा हुआ जिसका मांस हो उस व्रणको शल्ययुक्त जानना अर्थात् उस व्रणमें कांटा आदि शल्य रहगया जानना चाहिये ॥ १५ ॥

### कोष्ठभेदके लक्षण ।

**त्वचोऽतीत्य शिरादीनि भित्वा वा परिहृत्य वा । कोष्ठे प्रतिष्ठितं शल्यं कुर्य्याद्रक्तानुपद्रवान् ॥ १६ ॥**

जो काँटा आदि शल्य सातों त्वचाओंको भेदकर और नसोंको भी भेदकर अथवा नसोंको छोड कर कोठेमें जाकर स्थित हो वह पूर्वोक्त भिन्न कोष्ठके घोर उपद्रवोंको करते हैं ॥ १६ ॥

### असाध्यके लक्षण ।

**तत्रान्तर्लोहितं पांडु शीतपादकराननम् । शीतोच्छ्वासं रक्तनेत्रमानद्धञ्च विवर्जयेत् ॥ १७ ॥**

जिसके शल्ययुक्त कोठेमें रुधिर हो और वह रोगी पीला पडजाय, तथा उसके पांव, हाथ, मुख और

श्वासोच्छ्वास ठंडा हो, नेत्र लाल होगये हों और पेटमें अफारा बहुत आगया हो, वह कोष्ठभेद असाध्य जानना ॥ १७ ॥

### मर्मोंमें चोट लगनेसे जो व्रण होता है उसका सामान्य लक्षण।

**भ्रमः प्रलापः पतनं प्रमोहो विचेष्टनं ग्लानिरथोष्णता च। स्रस्ताङ्गतामूर्च्छनमूर्ध्ववातस्तीव्रा रुजो वातकृताश्च तास्ताः॥ १८॥ मांसोदकाभं रुधिरश्च गच्छेत्सर्वेन्द्रियार्थो परमस्तथैव। दशार्द्धसंख्येष्वथवा क्षतेषु सामान्यतो मर्म्मसु लिङ्गमुक्तम् ॥१९॥**

भ्रम, वृथा बकवाद, बार २ जमीनपर लोटना, इन्द्रिय और मनमें मोह होना, हाथ पावोंका फैलना, ग्लानि, गरमी, शरीरके अंगोंमें शिथिलता, मूर्च्छा, श्वासका ऊपरको जाना, वातकी तीव्र वेदना, धुलेहुए मांसके जलके समान रक्तका बहना, सम्पूर्ण इन्द्रियोंका व्याकुल होना ये सब लक्षण मांसादि पांच मर्मोके विद्ध होनेसे होते हैं ॥ १८ ॥ १९ ॥

### मर्मरहितशिराविद्धके लक्षण।

**सुरेन्द्रगोपप्रतिमं प्रभूतं रक्तं स्रवेत्तत्क्षयजश्च वायुः। करोति रोगान् विविधान्यथोक्ताञ्छिरासु विद्धास्वथवा क्षतासु ॥ ॥२० ॥**

शिराके विधजानेसे अथवा शिरामें घावके होजानेसे बीरबहुटीके समान अरुणवर्ण और बहुतसा रुधिर बहता है तथा रुधिरके क्षय होनेसे वायु कुपित होकर अनेक प्रकारके रोगोंको उत्पन्न करता है ये लक्षण मर्म्मरहित शिराविद्धके जानने ॥ २० ॥

### स्नायुविद्धके लक्षण।

**कौब्जं शरीरावयवावसादः क्रियास्वशक्तिस्तुमुलारुजश्च। चिराद्व्रणो रोहति यस्य चापि तं स्नायुविद्धं पुरुषं व्यवस्येत् ॥२१ ॥**

कुब्जता (कुबडापन), शरीरमें ग्लानियुक्त पीडा, काम करनेमें सामर्थ्यका न होना, बहुत वेदना हो और जो व्रण बहुतकालमें भरे उसको स्नायुविद्ध जानना ॥ २१ ॥

### सन्धिविद्धके लक्षण।

**शोथाभिवृद्धिस्तुमुलारुजश्च बलक्षयः सर्वत एव शोथः। क्षतेषु सन्धिष्वचलाचलेषु स्यात्सर्वकर्मोपरमश्च लिङ्गम् ॥ २२ ॥**

जिस मनुष्यकी संधि चल अथवा निश्चल वेधीगई हो, उसके सूजन बढती जाय, अत्यंत भयंकर वेदना हो, बलका नाश, संधियोंके जोडोमें हडफूटन और सूजन तथा संधियोंके कार्य्यमें असमर्थता ये लक्षण संधिविद्धके जानने ॥ २२ ॥

### अस्थिविद्धके लक्षण।

**घोरा रुजो यस्य निशादिनेषु सर्वास्ववस्थासु च नैति शान्तिम्। भिषग्विपश्चिद्विदितार्थसूत्रस्तमस्थिविद्धं पुरुषं व्यवस्येत् ॥ २३ ॥**

जिस मनुष्यके निरंतर रात दिन अत्यंत भयंकर वेदना हो, किसी समय चैन नहीं पडे, उसकी अस्थि विद्धहुई जाननी ॥ २३ ॥

### मर्मविद्धके लक्षण।

**यथा स्वमेतानि विभावयेच्च लिङ्गानि मर्म्मस्वभिताडितेषु।**

मर्म्मस्थानोंमें चोटके लगनेसे पूर्वोक्त लक्षण जानने और शब्दसे भ्रम प्रलापादि जो सामान्य लक्षण हैं उनको भी जानना।

### मांसमर्म्मव्रणके लक्षण।

**पांडुर्विवर्णः स्पृशितं न वेत्ति यो मांसमर्माण्यभिताडितः स्यात् ॥ २४ ॥**

जो मनुष्य मांसमर्म्मके स्थानमें विद्ध होता है उसका शरीर पाण्डुवर्ण, विवर्णता और उस स्थानमें स्पर्शज्ञान नहीं होता ॥२४ ॥

### व्रणायामके लक्षण।

**मर्म्माश्रितं व्रणं प्राप्य ह्यनिलः सर्वदेहगः। वेगैरायामयेद्देहं व्रणायामन्तु तत्त्यजेत्॥ २५॥**

सम्पूर्ण शरीरगतवायु मर्म्माश्रित व्रणोंमें प्राप्त होकर वेगपूर्वक शरीरको फैला देता है इसको व्रणायाम कहते हैं यह असाध्य है॥ २५॥

### सर्वव्रणके लक्षण।

**विसर्पः पक्षघातश्च शिरःस्तंभोऽपतानकः। मोहोन्मादव्रणरुजो ज्वरस्तृष्णा हनुग्रहः॥ २६॥ कासश्छर्दिरतीसारो हिक्का श्वासः सवेपथुः। षोडशोपद्रवाः प्रोक्ता व्रणानां व्रणचिन्तकैः॥ २७॥**

विसर्प, पक्षाघात, शिरका जकड़ना, अपतानक, मोह, उन्माद, ज्वर, व्रणमें पीड़ा, तृषा, हनुग्रह, खाँसी, वमन, अतीसार, हिचकी, श्वास और कम्प ये व्रणरोगमें १६ उपद्रव होते हैं ऐसा व्रणको जाननेवाले वैद्योंने कहा है॥ २६॥ २७॥

### आगन्तुकव्रणकी चिकित्सा।

**बुद्ध्वागन्तुव्रणं वैद्यो घृतक्षौद्रसमन्विता। शीता क्रिया प्रयोक्तव्या रक्तपित्तोष्मनाशिनी॥ २८॥**

वैद्य आगन्तुक व्रण समझकर उसको रक्तपित्त और दाहको नष्ट करनेवाली शीतल औषधियोंमें शहद और घी मिलाकर प्रयोग करे॥ २८॥

**क्रुद्धे सद्योव्रणे युञ्ज्यादूर्ध्वं चाधश्च शोधनम्। लङ्घनञ्च बलं ज्ञात्वा भोजनं चास्रमोक्षणम्॥ २९॥**

तत्कालके व्रणके कुपित होनेपर रोगीके बलाबलको विचार कर वमन, विरेचन, लंघन, भोजन और रक्तमोक्षण ये सब उपचार करने चाहियें॥२९॥

**घृष्टे विदालिते चैव सुतरामिष्यते विधिः। यतो ह्यल्पं स्रवत्यस्रं पाकस्तेनाशु जायते॥ ३०॥**

घिसनेसे अथवा विदलित होनेसे जो व्रण हुआ हो उसमेंसे रुधिर बहुत कम निकलता है इस कारण पित्तका कोप होकर वह शीघ्रही पकजाता है अतएव उसमें उपर्युक्त विधि करनी चाहिये॥ ३०॥

**छिन्ने भिन्ने तथा विद्धे क्षते वासृगतिस्रवेत्। रक्तक्षयात्तत्र रुजः करोति पवनो भृशम्॥ ३१॥**

अंगोंके छिन्न भिन्न विद्ध होजानेपर और घावोंमेंसे रुधरको निकलनेलगे इसप्रकार रुधिरके क्षय होनेसे वायु अत्यन्त पीडाको उत्पन्न करता है॥ ३१॥

**स्नेहपानपरीषेकलेपस्वेदोपनाहनम्। कुर्वीत स्नेहबस्तिश्च मारुतघ्नौषधैः शृतैः॥ ३२॥**

जो ऐसा व्रण हो, तो उसमें परिसेचन, स्नेहपान, लेप, स्वेद, उपनाहकर्म्म और वातनाशक औषधियोंके काथके द्वारा स्नेहबस्ति प्रदान करे॥ ३२॥

**छिन्ने भिन्ने तथा विद्धे क्षते सद्यो भिषग्वरः। पट्टसूत्रेण संवेष्ट्य व्रणं व्रणविशारदः॥ ३३॥ मुहुर्मुहुस्तथा दुःखं न प्राप्नोति भिषग्वरः। तथा कर्म्म प्रकुर्वीत सर्वतश्च सुखप्रदम्॥ ३४॥**

छिन्न, भिन्न और विद्धव्रणोंको तत्काल रेशमसे बांधे, इसप्रकार करनेसे रोगी वारंवार दुःखको प्राप्त नहीं होता तथा सम्पूर्ण सुखकारक कर्म्म करने चाहिये॥ ३३॥ ३४॥

**अथवा दीप्यलवणं पोटल्या स्वेदयेन्मुहुः। संततया तप्तलोहपात्रसंयोगतः क्रमात्। दुष्टं रक्तं स्थितं चापि शृङ्गचलाब्वादिभिर्हरेत्॥ ३५॥**

अथवा उस व्रणको अजवायन और लवणकी पोटली बनाकर लोहेके पात्रमें पोटलीको रखकर उसको संतप्त करके वारंवार उससे स्वेद देवे अर्थात् सेके अथवा संचित हुए दूषित रुधिरको तोम्बी या शिंगीसे निकलवावे॥ ३५॥

**सद्यःक्षते व्रणे वैद्यः सशूले परिषेचयेत्। यष्टीमधुकमिश्रेण नातिशीतेन सर्पिषा ॥ ३६ ॥**

तत्कालके उत्पन्न हुए व्रणमें जो शूल हो तो मुलैठीका चूर्ण मिले हुये मन्दोष्ण घृतसे परिसेचन करे ॥ ३६ ॥

**कषायमधुराः शीताः क्रियाः सर्वास्तु योजयेत्॥ ३७ ॥**

तथा कषेली, मधुर और शीतल ऐसे औषधियोंके द्वारा चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ३७ ॥

**आमाशयस्थे रुधिरे विदध्याद्वमनं नरः। तस्मिन् पक्वाशयस्थे तु प्रकुर्वीत विरेचनम् ॥ ३८ ॥**

जो व्रणका रुधिर आमाशयमें स्थित हो तो वमन करावे और जो पक्वाशयमें स्थित हो तो विरेचन विधि करानी चाहिये ॥ ३८ ॥

**क्वाथो वंशत्वगेरण्डश्वदंष्ट्राऽश्मभिदा कृतः। हिंगुसैन्धवसंयुक्तः कोष्ठस्थं स्रावयेदसृक् ॥ ३९ ॥**

बाँसकी छाल, अण्डकी जड़, गोखुरू और पाषाणभेद इनका क्वाथ बनाकर उसमें हींग और सैंधानमक डालकर पान करनेसे कोष्ठस्थ रुधिर निर्गत होजाता है ॥ ३९ ॥

**खड्गादिछिन्नगात्रस्य तत्काले पूरितो व्रणः। गाङ्गेरुकीमूलरसैः सद्यः स्याद्गतवेदनः ॥ ४० ॥**

तलवार आदिके घावमें तत्काल गंगेरनकी जडके रसको भरदेवे तो उसकी वेदना दूर होजाती है ४०॥

**यवकोलकुलित्थानां निःस्नेहेन रसेन च। भुञ्जीतान्नं यवागूं वा पिबेत्सैन्धवसंयुताम् ॥ ४१ ॥**

आगन्तुकव्रणवाले मनुष्योंको जौ, बेर और कुलथी इनके रसको स्नेहरहित भातके साथ भोजन करे अथवा सैंधानमक डालकर यवागू पान करे ॥ ४१॥

**अपामार्गस्य संसिक्तं पत्रोत्थेन रसेन वा। सद्योव्रणेषु रक्तन्तु प्रवृत्तं परितिष्ठति ॥ ४२ ॥**

तत्कालके हुये घावमें चिरचिटेके पत्तोंके स्वरसको सेचन करनेसे प्रवृत्त हुआ रुधिर स्थिर हो जाता है ॥ ४२ ॥

**कर्पूरपूरितं बद्धं सघृतं सम्प्ररोहति। सद्यः शस्त्रक्षतं तत्तु व्यथापाकविवर्जितः ॥ ४३ ॥**

तत्काल शस्त्रसे उत्पन्न हुए और पीडा तथा पाकरहित ऐसे व्रणमें घीमें कपूर मिलाकर बाँधनेसे व्रणमें अंकुर उत्पन्न होकर व्रण भरने लगता है ॥४३ ॥

**शुनो जिह्वाकृतश्चूर्णः सद्यःक्षतविरोहणः। चुक्रतैलं क्षते विद्धे रोपणं परमं मतम् ॥ ४४ ॥**

कुत्तेकी जिह्वाको सुखाकर उसका चूर्ण बनाकर व्रणपर डालनेसे तत्काल भरने लगजाता है। तथा चुक्रतेल अथवा चूकेका तेल क्षत और विद्ध व्रणोंमें व्रणको भरनेके लिये उत्तम है ॥ ४४ ॥

**मानुषशिरःकपालं तदस्थि लेपनं तु मूत्रेण। रोपणमिदं क्षतानां योगशतैरप्यसाध्यानाम् ॥ ४५ ॥**

मनुष्यके शिरकी खोपडीकी हड्डीको लेकर गोमूत्रके साथ पीसकर लेप करनेसे जो घाव सैकड़ों औषधियोंसे आरोग्य नहीं होसकते वे तत्काल भरजाते हैं ॥ ४५॥

**स्नेहपानं परीसेकं स्नेहलेपोपनाहनम्। स्नेहबस्तिं च कुर्वीत वातघ्नौषधसाधिताम् ॥ ४६॥ इति साप्ताहिकः प्रोक्तः सद्योव्रणहितो विधिः। सप्ताहात्परतो कुर्याच्छारीरव्रणवत् क्रियाम् ॥ ४७ ॥**

सद्योव्रणमें स्नेहपान, परिसेचन, स्नेहमिश्रित लेप, उपनाहकर्म्म और वातनाशक औषधियोंके काथके द्वारा स्नेहबस्ति ये सब क्रियायें सात दिनतक करनी चाहियें। सात दिनके पश्चात् शारीरव्रणके समान चिकित्सा करनी चाहिये ॥४६॥४७॥

### गुग्गुलुवटिका ।

त्रिफलाचूर्णसंयुक्तो गुग्गुलुर्वटकीकृतः । निर्यन्त्रणो विबंधघ्नो व्रणशोधनरोपणः ॥ ४८ ॥

गूगलको त्रिफलेके चूर्णमें मिलाकर गोली बनाकर भक्षण करनेसे व्रणकी पीड़ा, विबन्ध और व्रण नष्ट होता है तथा व्रण शुद्ध होकर भरने लगता है॥४८॥

### अमृतागुग्गुलु ।

अमृतापटोलमूलत्रिफलात्रिकटुकृमिघ्नानाम् । समभागानां चूर्णं सर्वसमो गुग्गुलोर्भागः ॥ ४९ ॥ प्रतिवासरमेकैकां खादेदक्षप्रमाणां गुटिकाम् । जेतुं व्रणान्वातासृग्गुल्मोदरश्वयथुरोगादीन् ॥ ५० ॥

गिलोय, परवलकी जड़, त्रिफला, त्रिकुटा, वायविडंग यह प्रत्येक औषधि समान भाग और सबकी बराबर गूगल लेवे । सबको एकत्र मिलाकर कूट पीसकर एक जीव करके एक एक तोलेकी गोली बनावे । प्रतिदिन एक गोली खाय। यह गूगल—सर्व प्रकारके व्रण, वातरक्त, गुल्म, उदररोग और शोथादिरोगोंको नष्ट करता है ॥ ४९ ॥ ५० ॥

### जात्यादिघृत ।

जातीनिम्बपटोलपत्रकटुकादार्वीनिशासारिवा । मञ्जिष्ठाऽभयसिक्थतुत्थमधुकैर्नक्ताह्वबीजैः समैः ॥ सर्पिः सिद्धमनेन सूक्ष्मवदना मर्माश्रिताः स्राविणो गम्भीराः सरुजो व्रणाः सगतिकाः शुद्ध्यन्ति रोहन्ति च ॥ ५१ ॥

चमेलीके पत्ते, नीमके पत्ते, परवल, कुटकी, दारुहलदी, हलदी, सारिवा, मजीठ, खस, मोम, नीलाथोथा, मुलैठी और करंजके बीज सबको समान भाग लेकर कल्क बनावे, इस कल्कसे पकायेहुए घृतको जात्यादिघृत कहते हैं । इस घृतको लगानेसे छोटे मुखवाले, मर्म्मोंमें उत्पन्न हुए, स्राववाले, गम्भीर वेदनायुक्त और अंगोंमें गति करनेवाले व्रण शुद्ध होजाते हैं और भर जाते हैं ॥ ५१ ॥

वृद्धवैद्योपदेशेन पारम्पर्योपदेशतः । जातीघृते तु संसिद्धे क्षेप्तव्यं सिक्थकं बुधैः ॥ ५२ ॥

यद्यपि ऊपरके पाठमें मोमको प्रथमही घीमें डालना कहा है तथापि वृद्धवैद्योंके उपदेशसे और गुरुओंकी परंपरासे ऐसा सिद्ध होता है कि,जात्यादिघृतके पकनेके पश्चात् उसमें मोम डालना चाहिये ॥ ५२ ॥

### तिक्ताद्यघृत ।

तिक्तासिक्थनिशायष्टीनक्ताह्वाफलपल्लवैः । पटोलमालतीनिम्बपत्रैर्व्रण्यं भृतं घृतम् ॥ ५३ ॥

कुटकी, मोम, हलदी, मुलैठी, करंजके पत्ते और फल, परवल, चमेलीके पत्ते और नीमके पत्ते इनके कल्कके द्वारा घृतको पकावे । यह घृत-व्रणको अत्यंत हितकारी है ॥ ५३ ॥

### जातिकाद्यतैल ।

जातिनिम्बपटोलानां नक्तमालस्य पल्लवाः । सिक्थं समधुकं कुष्ठं द्वे निशे कटुरोहिणी ॥ ५४ ॥ मञ्जिष्ठा पद्मकं लोध्रमभयानीलमुत्पलम् । तुत्थकं शारिवाबीजं नक्तमालस्य दापयेत् ॥ ५५ ॥ एतानि समभागानि पिष्ट्वा तैलं विपाचयेत् । विषव्रणे समुत्पन्ने स्फोटिके कच्छुरोगके ॥ ५६ ॥ दद्रुवीसर्परोगेषु कीटदुष्टेषु सर्वथा । सद्यः शस्त्रप्रहारेषु दग्धविद्धेषु चैव हि ॥ ५७ ॥ नखदन्तक्षते देहे दुष्टमांसापकर्षणे । प्रोक्षणार्थमिदं तैलं हितं शोधनरोपणम् ॥ ५८ ॥

चमेलीके पत्ते, नीमके पत्ते, परवलके पत्ते, करंजके पत्ते, मोम, मुलैठी, कूट, हलदी, दारुहलदी, कुटकी, मजीठ, पद्माख, लोध, हरड, नलिकमल, तूतिया, शारिवा और करंजके बीज इन सबको समान भाग लेकर कल्क बनाकर इस कल्कसे बुद्धिमान् वैद्य विधि-

पूर्वक तिलके तैलको पकावे तो यह जात्यादि तैल सिद्ध होता है । यह तेल-विषजनितव्रण, विस्फोटक, कच्छु ( खुजली दाद ),विसर्प, विषैले कीडेका काटा हुआ व्रण, तत्काल शस्त्रके प्रहारसे उत्पन्न हुआ व्रण, दग्धव्रण, विद्धव्रण, नखका घाव और दाँतका घाव इन सबमें हितकारी है तथा इनके ऊपर यह तेल लगानेसे व्रण भरने लगता है । व्रणमेंसे दूषित मांस निकालनेके लिये यह तेल परमोत्तम है । यह तेल व्रणको भरने और शुद्ध करनेके लिये अत्यंत उपयोगी है ॥ ५४-५८ ॥

## विपरीतमल्लतैल ।

**शरपुङ्खा-लाङ्गलीचित्रकरामठरसोन-सिन्धुवरैः । सविषामयैः समांशैः कटुतैलं साधितं विधिना ॥ ५९ ॥ विपरीतमल्लसंज्ञं तैलं दुष्टव्रणं तथा नाडीम् । बहुभेषजैरसाध्यामपथ्यभोकुश्च निस्तुदति ॥ ६० ॥**

सरफौका,कलिहारी,चीता, हींग, लशुन,सिम्हालू, अतीस और कूठ इनके कल्कके द्वारा सरसोंके तेलको विधिपूर्वक पकावे, इसको विपरीतमल्लतैल कहते हैं । इस तेलको लगानेसे दुष्टव्रण नष्ट होजाता है, जो अनेक औषधियोंसे भी नष्ट न हो ऐसा असाध्य नाडीव्रण भी इससे दूर हो जाता है। इसपर यदि अपथ्य सेवन किया जाय तो भी यह उक्त गुणोंको करता है ॥ ५९ ॥ ६० ॥

## कुठारतैल ।

**कुठारकात्पलशतं क्राथयेद्दुल्वणेऽम्भसि । तेन पादावशेषेण तैलप्रस्थं विपाचयेत् ॥ ६१ ॥ कल्कैः कुठारापामार्गप्रोष्ठिकामाक्षिकासु च । एतत्तैलं कुठारस्य शोधनं व्रणरोपणम् । नाडीषु परमाभ्यङ्गो निजास्वागन्तुकेषु च ॥ ६२ ॥**

कुठारेकी छाल १०० पल लेकर ३५६ पल जलमें पकावे, जब पकते पकते जल चौथाई भाग बाकी रह जाय तब उतारकर छान लेवे । फिर इस क्राथमें तिलका तेल एक प्रस्थ और कुठारेकी छाल, चिरचिटा, प्रोष्टिक मछली और मक्खी इनका कल्क डालकर विधिपूर्वक तेलको पकावे। यह कुठारका तेल-व्रणको शुद्ध करके भर देता है । इसकी मालिस-नाडीव्रण, साधारण और आगन्तुकव्रणमें अत्यंत हितकारी है ॥ ६१ ॥ ६२ ॥

## दूर्वाद्यतैल ।

**दूर्वास्वरससंसिद्धं तैलं कम्पिल्लकेन वा । दार्वीत्वचश्च कल्केन प्रधानं व्रणरोपणम् ॥ ६३ ॥**

दूबके स्वरस और कबीलेके कल्कके द्वारा तेलको पकाकर अथवा दारुहलदीके कल्कके द्वारा तेलको सिद्ध करके प्रयोग करे तो बहुत शीघ्र व्रण भर जाता है ॥ ६३ ॥

## नूलतैल ।

**बलाशिखरिकामूलं पिष्ट्वा तैलं विपाचयेत् । नूलतैलमिति ख्यातमभ्यङ्गान्नूलकान्वितम् ॥ ६४ ॥ ये व्रणाश्चिवृताः केचिच्छरीरागन्तवः सदा । रोपणार्थं भिषक्तेषामिदं तैलं प्रयोजयेत् ॥ ६५ ॥**

खिरैंटी और चिरचिटेकी जडको एकत्र पीस कर तेलमें डालकर पकावे । इस तेलको नूलतैल कहते हैं । छिन्न भिन्न विवृत शारीरिक और आगन्तुक प्रायः समस्त व्रणोंको रोपण करनेके लिये यह उत्तम औषधि है ॥ ६४॥६५॥

## वटिकागुग्गुलु ।

**अमृतागुग्गुलुः श्रेष्ठो हितं तैलञ्च वज्रकम् ॥ ६६ ॥ विडङ्गत्रिफलाव्योषचूर्णं गुग्गुलुना समम् । सर्पिषा वटकीं कृत्वा खादेद्वा हितभोजनम् । दुष्टव्रणापचीमेहकुष्ठनाडीविशोधनः ॥ ६७ ॥**

इस आगन्तुकव्रणमें अमृतागुग्गुलु और वज्रक तैल भी अत्यन्त हितकारी है। वायविडंग, त्रिफला और त्रिकुटा इन सबको समान भाग लेकर चूर्ण बना लेवे और सर्व चूर्णके बराबर गूगल लेवे। सबक

घीके साथ एकत्र खरल कर गोली बनालेवे। प्रतिदिन एक गोली खाय और हितकारक भोजन करे तो दुष्ट व्रण,अपची, प्रमेह कोढ़ और नाडीव्रण शुद्ध हो जाता है ॥ ६६ ॥ ६७ ॥

## सप्तविंशतिकगुग्गुलु।

**त्रिकटु-त्रिफलामुस्तविडङ्गामृतचित्रकम्। पटोलपिप्पलीमूलं हपुषा सुरदारु च॥ ६८ ॥ तुम्बुरुपुष्करं चव्यं विशाला रजनीद्वयम्। विडं सौवर्चलं क्षारं सैन्धवं गजपिप्पली॥ ६९ ॥ यावन्त्येतानि सर्वाणि तावद्द्विगुणगुग्गुलुः। कोलप्रमाणां गुटिकां भक्षयेन्मधुना सह॥ ७० ॥ कासं श्वासं तथा शोथमर्शांसि च भगन्दरम्। हृच्छूलं पार्श्वशूलञ्च कुक्षिबस्तिगुदे रुजम्॥ ७१ ॥ अश्मरीमूत्रकृच्छ्रञ्च ह्यन्त्रवृद्धिं तथा कृमीन्॥ ७२ ॥ चिरज्वरोपसृष्टानां क्षयोपहतचेतसाम्। आनाहञ्च तथोन्मादं कुष्ठान्यष्टोदराणि च॥ ७३ ॥ नाडीदुष्टव्रणान् सर्वान् प्रमेहाञ्छ्लीपदं तथा। सप्तविंशतिको नाम्ना गुग्गुलुः प्रथितो महान्। धन्वन्तरिकृतो ह्येषः सर्वरोगनिषूदनः॥ ७४ ॥**

त्रिकुटा, त्रिफला, नागरमोथा,वायविडंग,गिलोय, चीता, पटोलपत्र, पीपलामूल, हाऊबेर, देवदारु, तुम्बुरु, पोहकरमूल, चव्य, इन्द्रायण,हलदी, दारुहलदी, विडनमक जवाखार, काला नमक, सैंधानमक, गजपीपल ये सब समान भाग और सबसे दुगुना शुद्ध गूगल लेवे। सबको एकत्र कूट पीसकर कपडछान कर फिर शुद्ध गुग्गुलु छिलका रहित मिलाय इतना कूटे जो एक जीव होजाय अनन्तर एक एक आठ २ माशेकी गोलियां बनालेवे। प्रतिदिन एक गोली शहतके साथ भक्षण करे यह गोली खाँसी श्वास,सूजन,बवासीर, भगन्दर, हृदयशूल, पार्श्वशूल, कुक्षिशूल, बस्तिशूल, गुदजशूल, अश्मरी, मूत्रकृच्छ्र, अन्त्रवृद्धि, कृमि, जीर्णज्वर, क्षय, आनाह, उन्माद, कोढ, आठों प्रकारके उदररोग, नाडीव्रण समस्त दुष्ट व्रण, प्रमेह और श्लीपद इन सब रोगोंको यह सप्तविंशति नामक गूगल अवश्य नष्ट कर देता है। यह गूगल स्वयं धन्वन्तरि भगवानने कहा है और सर्व रोगोंको नष्ट करनेवाला है ॥ ६८-७४ ॥

## अथाग्निदग्धव्रणनिदान।

### अब अग्निसे दग्ध हुए व्रणके लक्षण कहते हैं।

**तत्र स्निग्धं रूक्षं वाश्रित्य द्रव्यमग्निर्दहति। अग्निसन्तप्तो हि स्नेहः सूक्ष्ममार्गानुसारित्वात् त्वगादींस्तु प्रविश्याशु दहति। तस्मात् स्नेहदग्धेऽधिका रुजो भवन्ति। तत्र प्लुष्टं दुर्दग्धं सम्यग्दग्धमतिदग्धमिति, चतुर्विधं भवत्यग्निदग्धम्। तत्र विवर्णमात्रं पुष्यते तत्प्लुष्टं, यत्रोत्तिष्ठन्ति स्फोटास्तीव्र-दाह-वेदनाश्चिरादेवोपशाम्यन्ति तद्दुर्दग्धम्। सम्यग्दग्धमवगाढं तालवर्णं सुस्थितं पूर्वलक्षणसंयुक्तं च। अतिदग्धे त्वङ्मांसावलम्बनं गात्रविश्लेषणं शिरास्नायुसन्ध्यस्थि-व्यापादनमतिगात्रवेदना ज्वर-दाह-पिपासामूर्च्छाश्वासोपद्रवा भवन्ति। व्रणाश्चास्य चिरेणोपरोहन्ति। उपरूढा विवर्णा भवन्ति। इति व्रणः प्लुष्टादिभेदेन वह्निदग्धश्चतुर्विधो भवति।**

स्निग्ध और रूक्ष द्रव्योंके आश्रित होनेसे देहके अंगोंको अग्नि दहन करती है। अग्निसे संतप्त हुआ स्नेह सूक्ष्ममार्गी होनेसे त्वचादिकोंमें प्राप्त होकर शीघ्र ही जलाता है इस कारण स्नेहदग्धमें अत्यन्त पीडा होती है। प्लुष्ट, दुर्दग्ध, सम्यग्दग्ध और अतिदग्ध इसप्रकार अग्निदग्ध चार प्रकारका है। जो जलनेका स्थान विवर्ण और ऊपरको फूलासा हो उसको प्लुष्ट कहते हैं। जिसमें तीव्र फोडे,दाह,वेदना हो और बहुत देरमें जो शान्त हो उसको दुर्दग्ध कहते हैं।जो अत्यन्त दग्ध हो तथा पक्व ताडफलके समान जिसका वर्ण हो, न अत्यन्त ऊँचा हो और न अत्यंत

नीचा हो और पूर्वोक्त लक्षणयुक्त हो उसको सम्यग्दग्ध जानना। जिसमें त्वचा और मांसका अवलम्बन, गात्रका विश्लेषण, शिरा, स्नायु, सन्धि और अस्थि इनमें अत्यंत वेदना हो, तथा ज्वर, दाह, तृषा, मूर्च्छा और श्वास इत्यादि उपद्रव हों उसको अतिदग्ध कहते हैं। यह व्रण बहुत दिनोंमें भरता है और भरनेपर भी अर्थात् आरोग्य होनेपर भी उसका स्थान विवर्ण रहता है। इस प्रकार प्लुष्टादिभेदोंसे अग्निदग्ध चार प्रकारका होता है।

## अग्निदग्धकी चिकित्सा।

**प्लुष्टस्याग्निप्रतपनं कुर्य्यादुष्णं तथौषधम्। शीतामुष्णाश्च दुर्दग्धे क्रियां कुर्य्यात्ततः पुनः॥ ७५॥ घृतलेपनसेकांस्तु शीतानेवास्य कारयेत्॥७६॥**

प्लुष्टदग्धमें जो अंग जलगया हो उसको अग्निसे तपावे और गरम औषधियोंसे सेके और दुर्दग्धमें शीतल और उष्ण दोनों क्रियायें करनी चाहियें किन्तु दुर्दग्धके व्रणमें घृतादिका लेप करे तो शीतल ही करना चाहिये॥ ७५॥ ७६॥

**अतिदग्धे तु शीर्णानि मांसानुद्धृत्य शीतलाम्। क्रियां कुर्य्याच्च तां काले शालितण्डुलचन्दनैः। तिन्दुक्यास्त्वक् कषायैर्वा घृतमिश्रैः प्रलेपयेत्७७॥**

अतिदग्धमें वैद्य व्रणमेंके गले हुए मांसको निकाल कर शीतल क्रिया प्रयोग करे; पश्चात् शालिचावल और चन्दनको पीसकर लगा देवे अथवा तेंदूकी छालको पीसकर घृत मिलाकर अथवा तेंदूके क्वाथमें घृत डाल कर प्रलेप करे॥ ७७॥

**सम्यग्दग्धे तुगाक्षीरीप्लक्षचन्दनगैरिकैः। सामृतैः सर्पिषा युक्तैरालेपं कारयेद्भिषक्॥ ७८॥**

सम्यग्दग्धमें वैद्य वंशलोचन, पाखर, चन्दन; गेरू और गिलोय इन सबको एकत्र पीसकर घृत मिलाकर प्रलेप करे॥ ७८॥

## पथ्यादिलेप।

**पथ्या-कर्दम-जीरकमधुसिक्थकसर्जमिश्रितं लेपात्। गव्यं घृतमपहरति पावकजनितं व्रणं सद्यः॥ ७९॥**

हरड, कीच, जीरा, मोम और राल इन सबको एकत्र पीसकर गायका घृत मिलाकर प्रलेप करनेसे अग्निसे जला हुआ व्रण शांत होता है॥ ७९॥

**अन्तर्धूमकुठारको दहनजं लेपान्निहन्ति व्रणं ह्यश्वत्थस्य च शुष्कवल्कलकृतं चूर्णं तथा गुण्डनात्॥ अभ्यङ्गाद्विनिहन्ति तैलमखिलं गण्डूपदैः साधितं पिष्टा शाल्मलितूलकैर्जलगता लेपात्तथा वालुका॥ ८०॥**

कुठारेकी छालको पुटपाककी विधिसे जलाकर उसका लेप करनेसे अग्निदग्धव्रण नष्ट होता है। अथवा पीपलकी सूखी छालका चूर्ण करके अग्निसे दग्ध हुए व्रण पर बुरकनेसे व्रण शमन होता है। या केंचुओंको तेलमें पकाकर उस तेलको लगानेसे अग्निदग्ध व्रण नष्ट होता है। अथवा सेमलकी रुईको या वालू(रेत) को जलमें पीसकर लेप करनेसे अग्निदग्धव्रण शांत होता है॥ ८०॥

**दग्धयवभस्मचूर्णं तिलतैलाक्तं प्रलेपनादचिरात्। हरति शिखिदाहदग्धं भूयोऽभ्यङ्गाद्व्रणश्चाशु॥ ८१॥**

जौकी भस्म करके तिलके तेलमें मिलाकर प्रलेप करनेसे शीघ्र ही अग्निदग्धव्रण शांत होता है॥८१॥

**पित्तविद्रधिवीसर्पशमनं लेपनादिकम्। अग्निदग्धे व्रणे सम्यक् प्रयुञ्जीत विचक्षणः॥ ८२॥**

अग्निदग्धव्रणमें पित्तविद्रधि और विसर्पोक्त समस्त लेपादिक प्रयोग करने चाहिये॥ ८२॥

**शुभ्रा पुरातनी दध्ना वारिणा परिपेषिता। लेपनं तैलदग्धस्य विस्फोटव्याधिनाशनम्॥ ८३॥**

पुरानी फटकरी अथवा पुराने चूनेको जलमें पीस कर दहीमें मिलाकर लेप करनेसे तेलसे जला हुआ विस्फोटक रोग दूर होता है ॥ ८३ ॥

**अक्षिजेषु तु कर्त्तव्यमिदमाश्चोतनं हितम् । शेलुत्वक् त्रिफलादार्वी क्राथो रोचनया युतः ॥ स्नुह्यर्कक्षीरसिक्तेऽक्षिण गव्यं सर्पिर्निषेचयेत् ॥ ८४ ॥**

अक्षिदग्धमें आश्चोतनविधि हितकारी है । लिसोडेकी छाल, त्रिफला और दारुहलदी इनके काथमें गोरोचन डालकर नेत्रोंको सींचे, पश्चात् गायके घृतसे सींचे । इस प्रकार करनेसे थूहरके दूध और आकके दूधसे विकृत हुए नेत्र एवं अग्निदग्ध नेत्र आरोग्य होते हैं अथवा उपर्युक्त थूहर आदिके दूधसे दग्ध हुए नेत्रोंको गायके घृतसे सींचे ॥ ८४ ॥

## मधूच्छिष्टाद्यघृत ।

**मधूच्छिष्टं समधुकं लोध्रं सर्जरसं तथा । मञ्जिष्ठां चन्दनं मूर्वा पिष्ट्वा सर्पिर्विपाचयेत् । सर्वेषामग्निदग्धानां व्रणरोपणमुत्तमम् ॥ ८५ ॥**

मोम, मुलेठी, लोध, राल, मजीठ, चन्दन और मूर्वा इन सबको एकत्र पीसकर घृतमें पकाकर सर्वप्रकारके अग्निदग्धव्रणोंपर लगाना चाहिये, इससे बहुत शीघ्र व्रण भरजाते हैं ॥ ८५ ॥

## लांगलीघृत ।

**उभे हरिद्रे मञ्जिष्ठा मधुकं लोध्रकट्फलम् । कम्पिल्लकमुभे मेदे लाङ्गलीमूलमेव च ॥ ८६ ॥ पिप्पली त्रिफला चैव निम्बपत्रश्च कार्षिकम् । कपिलाया घृतप्रस्थं पचेत्तद्द्विगुणं पयः ॥८७॥ पलद्वयश्च सिक्थस्य सिद्धपूते च दापयेत् । लाङ्गलीकं घृतं नाम व्रणानां रोपणं परम् ॥ ८८ ॥ अग्निदग्धे विसर्पे च कीटलूताव्रणेषु च । चिरोत्थेषु च दुष्टेषु नाडीमर्माश्रितेषु च ॥ ८९ ॥**

हलदी, दारुहलदी, मजीठ, मुलैठी, लोध, कायफल, कवीला, मेदा, महामेदा, कलिहारीकी जड़, पीपल, त्रिफला और नीमके पत्ते यह प्रत्येक औषधि एक एक तोला लेकर कल्क बनावे । गायका घी ६४ तोले और गायका दूध १२८ तोले लेवे। सबको मिलाकर यथाविधिसे घृतको सिद्ध करे । सिद्ध होनेपर ८ तोले मोम मिलादेनेसे यह लांगलीक नाम घृत सिद्ध होता है । यह घृत-व्रणोंको भरनेके लिये अत्यन्त उत्तम है । तथा अग्निदग्ध व्रण, विसर्प, कीट, लूतादिजनित व्रण बहुत दिनोंका पुराना नाडीव्रण, मर्माश्रितव्रण और दुष्टव्रण इन सबको नष्ट करता है ॥ ८६-८९ ॥

## पटोलीतैल ।

**सिद्धं कषायकल्काभ्यां पटोल्याः कटुतैलकम् । दग्धव्रणरुजास्रावदाहविस्फोटनाशनम् ॥ ९० ॥**

कडवे परवलोंके काथ और कल्कके द्वारा कडवे तेलको पकावे । यह तेल-अग्निदग्ध व्रण, पीडा, स्राव, दाह और विस्फोटक इन सबको दूर करता है॥९०॥

## चन्दनाद्यतैल ।

**चन्दनं वटशुङ्गाश्च मञ्जिष्ठा मधुकं तथा । प्रपौण्डरीकं मूर्वा च पतंग धातकी तथा ॥ ९१ ॥ एतैस्तैलं विपक्तव्यं सर्पिःक्षीरसमायुतम् । अग्निदग्धे व्रणे श्रेष्ठं तत्क्षणाद्रोपणं परम् ॥ ९२ ॥**

चन्दन, वडके अंकुर, मजीठ, मुलैठी, पुंडरिया, मूर्वा, पतंग और धायके फूल इनके कल्कके द्वारा घृत और दूध मिलाकर तेलको पकावे । इस तेलको लगानेसे अग्निदग्ध व्रण तत्काल भरजाता है ॥९१॥९२॥

## अपथ्य ।

**अम्लं दधि च शाकश्च मांसमानूपवारिजम् । क्षीरं गुरूणि चान्नानि व्रणिनः परिवर्जयेत् ॥ ९३ ॥**

खटाई, दही, शाक, अनूपदेश और जलचरजीवोंका मांस, दूध और भारी अन्नपान इन सबको व्रणरोगी त्याग देवे ॥ ९३ ॥

## व्रणग्रन्थिकी चिकित्सा।

**वातास्रमकृतं दुष्टं सशोथं ग्रथितं व्रणम्। कुर्य्यात्सदाहं कंड्वाढ्यं व्रणग्रन्थिरिति स्मृतः ॥ क्षारसूत्रं प्रयुञ्जीत दुष्टव्रणहरं विधिम् ॥ ९४ ॥**

वात तथा रुधिर यह दोनों-व्रणको स्रावरहित,दुष्ट सूजनसे युक्त, ग्रंथिसहित, दाह और खुजलीसंयुक्त करते हैं, ऐसे व्रणको व्रणग्रन्थि कहते हैं। इस व्रणग्रन्थिमें क्षारसूत्र और दुष्ट व्रणोक्त चिकित्सा करनी चाहिए ॥ ९४ ॥

## कम्पिल्लकतैल।

**कम्पिल्लकं विडङ्गानि त्वचं दार्व्यास्तथैव च। पिष्ट्वा तैलं विपक्तव्यं व्रणग्रन्थिहरं परम् ॥ ९५ ॥**

कबीला,वायविडंग और दारुहलदीकी छाल इनको पीसकर तेलमें पकावे। यह तेल व्रणकी ग्रन्थिको दूर करता है ॥ ९५ ॥

इति श्रीवङ्गसेने भाषाटीकायां सद्योव्रणाग्निदग्धव्रणनिदानचिकित्साधिकारः समाप्तः ॥ ५१ ॥

---

# अथ भग्नरोगाधिकार।

**पतनपीडनव्यालविषदग्धप्रभृतिभिरभिघातविशेषैरनेकविधिभिस्संध्यस्थ्नां भग्नमुपदिशन्तीत्यत आह-**

पतन ( वृक्षादिक या मंदिर आदिसे गिरना ), पीडन ( दबना ), व्याल ( सर्पादिका डसना )अथवा विषादिका प्रयोग और अग्निदग्ध इत्यादि तथा अनेक प्रकारके अभिघातोंसे विविध प्रकारका सन्धि और अस्थिभग्न होता है, उसको कहते हैं।

**भग्नं समासाद्विविधं हुताशकाण्डे च सन्धाविह तत्र सन्धौ। उत्पिष्टविश्लिष्टविवर्त्तितश्च तिर्य्यग्गतं क्षिप्तमधश्च षट्कम् ॥ १ ॥**

कांडभग्न और संधिभग्न इन भेदोंसे भग्नरोग दो प्रकारका है। संधियोंकी अस्थिके एक भागमें जो भग्न हुआ हो उसको कांडभग्न कहते हैं और दो अस्थियोंकी सन्धियोंमें जो भग्न हो उसको संधिभग्न कहते हैं। संधिभग्न-उत्पिष्ट, विश्लिष्ट, विवर्त्तित, तिर्य्यग्गत, क्षिप्त और अधोगत ऐसे छः प्रकारका है ॥ १ ॥

## सन्धिभग्नके सामान्यलक्षण।

**प्रसारणाकुञ्चनवर्त्तनोग्रा रुक् स्पर्शविद्वेषणमेतदुक्तम्। सामान्यतः सन्धिगतस्य लिङ्गमुत्पिष्टसन्धेः श्वयथुः समन्तात्। विशेषतो रात्रिभवा रुजा च विश्लिष्टयेतौ च रुजा च नित्यम् ॥ २ ॥**

फैलाते समय, सिकोडते समय और इधर उधर करते समय घोर पीडा हो, स्पर्श भी न सहा जाय यह संधिभग्नके सामान्य लक्षण जानने। उत्पिष्टमें संधिके चारोंओर सूजन और रात्रिमें अधिक पीडा होती है। विश्लिष्टमें संधिमें सूजन और रात दिन नित्य पीडा होती है ॥ २ ॥

**विवर्त्तिते पार्श्वरुजश्च तीव्रास्तिर्य्यग्गते तीव्ररुजो भवन्ति ॥ क्षिप्तेऽति शूलं विषमास्थ्नोः क्षिप्ते त्वधोरुग्विघटश्च सन्धेः ॥ ३ ॥**

विवर्त्तमें पसलियोंमें तीव्र वेदना होती है। तिर्य्यग्गतमें तीव्र पीडा होती है और एक हड्डी संधिस्थानको छोडकर तिरछी होजाती है। विक्षिप्तमें संधिका हाड ऊपरको सरकजाता है और बहुत वेदना होती है तथा हड्डियोंमें कम या ज्यादः पीडा होती हैं और अधःक्षिप्त अर्थात् अधोगतमें संधिकी हड्डी नीचेको सरकजाती है और पीडा होती है एवं संधिकी अस्थि परस्पर घिसती रहती है ॥ ३ ॥

## काण्डभग्नके सामान्य लक्षण।

**काण्डे त्वतः कर्कटकाऽश्वकर्णविचूर्णितं पिच्चितमस्थिछल्लिका। काण्डे**

